# कबीर बानी

(एक सौ अट्ठाइस पदों का संकलन)



सम्पादन और अनुवाद
**सरदार जा'फ़री**

**जिया प्रकाशन**
गौतम अपार्टमेन्ट,
गौतम नगर, गुलमोहर पार्क,
नई दिल्ली-११००४९.

किमत रू. ४००/-

नाम: कबीर

जन्म: बनारस, सन् १३९८ ई० या सन् १४४० ई०

मृत्यु: मगहर, सन् १५१८ ई०



نام: کبیر

پیدائش: بنارس سنہ ۱۳۹۸ ع یا سنہ ۱۴۴۰ ع

انتقال: مگہر سنہ ۱۵۱۸ ع

# کبیر بانی

ایک سو اٹھائیس منتخب نظمیں

مرتبہ

سردار جعفری



جیا پرکاشن

۵۰، گوتم اپارٹمنٹ
گوتم نگر، گل مہر پارک، نئی دہلی ۱۱۰۰۴۹

قیمت چار سو روپے

# دیباچہ

بڑی شاعری کی یہ عجیب و غریب خصوصیت ہے کہ وہ اکثر و بیشتر اپنے خالق سے بے نیاز ہو جاتی ہے۔ پھر اس کے وجود سے شاعر کا وجود پہچانا جاتا ہے کیونکہ اس کی زندگی کے حالات گزرے ہوئے زمانے کے دھندلکے کے میں کھو جاتے ہیں اور واقعات افسانے کا لباس پہن لیتے ہیں۔

پرانی تاریخ نگاری چونکہ بادشاہوں، پروہتوں اور سورماؤں کے گرد گھومتی تھی اور انہیں کی داستان کو اپنا سرمایہ سمجھتی تھی اس لئے اس نے ہمیشہ باغیوں، شاعروں اور فنکاروں کو نظر انداز کیا اور صرف سزا و جزا کے افسانے باقی رہ گئے (کسی کا منہ موتیوں سے بھرا گیا اور کسی کی گستاخ زبان گدی سے کھینچ لی گئی) لیکن وقت کا انتقام بڑا سخت ہے۔ بادشاہوں کے کارنامے تاریخ کی کتابوں میں بند ہیں اور شاعروں کے کارنامے دلوں کے اندر درد اور مسرت کی لہریں بن کر اتر گئے ہیں۔ لکشمی اور سرسوتی کی باہمی رقابت میں جیت سرسوتی کی ہوئی اور گن لکشمی کے گائے گئے۔

یہ بات شاید پرانے تاریخ نگاروں کو نہیں معلوم تھی کہ تاریخ محض واقعہ نگاری نہیں بلکہ سماجی اور معاشی رشتوں کی تبدیلی کی داستان بھی ہے اور فکر و شعور کا سفر بھی۔ اس فضا میں آتے جاتے کردار پرچھائیوں کی طرح گھومتے رہتے ہیں اور اگر پرچھائیوں کا نام فراموش ہو جائے تو بھی کوئی فرق نہیں پڑتا۔ فکر و شعور کا سفر جاری رہتا ہے۔ یہی وجہ ہے کہ حالات و واقعات کا کبیر، سن اور تاریخ کا کبیر زندہ نہیں ہے لیکن فکر اور شعور کا کبیر، جذبے اور احساس کا کبیر، شعر اور نغمے کا کبیر زندہ ہے، ہر دوہا اُس کی ہستی ہے، ہر پد (نظم) اس کی ذات، ہر خیال اُس کی زبان، اور جب ہم اس کے بولے ہوئے لفظوں کو دہراتے ہیں تو کبیر کا ساز بجنے لگتا ہے، شاہی فرمان اور ڈنکوں کی آوازیں گونگی ہو جاتی ہیں اور کبیر کے دل سے نکلنے والی صوتِ سرمدی سے روح سرشار ہو جاتی ہے۔ پنڈت کا منتر اور مُلا

# भूमिका

महान कविता की यह अनोखी विशेषता है कि बहुधा वह अपने रचयिता से असम्बद्ध हो जाती है। फिर उसके अस्तित्व से कवि का अस्तित्व पहचाना जाता है क्योंकि उसके जीवन के हालात बीते हुए समय के धुँधलके में खो जातें हैं और घटनाएँ कहानियों का रूप धारण कर लेती है।

पुरानी इतिहास लिखने की कला चूँकि बादशाहों, पुरोहितों और सूरमाओं के गिर्द घूमती थी और उन्हीं की गाथाओं को अपनी पूँजी समझती थी इसलिए उसने हमेशा विद्रोहियों, कवियों और कलाकारों की उपेक्षा की और सिर्फ़ दंड और पुरस्कार के क़िस्से बाक़ी रह गये (किसका मुँह मोतियों से भरा गया और किसकी गुस्ताख़ ज़बान गुद्दी से खींच ली गयी) लेकिन समय का प्रतिशोध बड़ा क्रूर होता है। बादशाहों के कारनामे इतिहास की किताबों में बंद हैं और कवियों के कारनामे दिलों के अदंर पीड़ा और उल्लास की लहरें बनकर उतर गये हैं। लक्ष्मी और सरस्वती की प्रतिद्वंद्विता में जीत सरस्वती की हुई और गुण लक्ष्मी के गाये गये।

यह बात शायद पुराने इतिहासकारों को नहीं मालूम थी कि इतिहास केवल घटनाओं का वर्णन नहीं बल्कि सामाजिक और आर्थिक संबंधों के परिवर्तन की कहानी भी है और विचार और चेतना की प्रगति भी। इस वातावरण में आते जाते पात्र परछाइयों की तरह घूमते रहते हैं और अगर परछाइयों का नाम लोग भूल भी जायें तो कोई फ़र्क़ नहीं पड़ता। विचार और चेतना की प्रगति जारी रहती है। यही कारण है कि परिस्थितियों और घटनाओं का कबीर, सन् और तारीख़ का कबीर जिंदा नहीं है लेकिन विचार और चेतना का कबीर, भावनाओं और अनुभूतियों का कबीर, कविता और गीत का कबीर ज़िंदा है। हर दोहा उसका अस्तित्व है, हर पद उसका व्यक्तित्व, हर विचार उसकी ज़बान। और जब हम उसके बोले हुए शब्दोंको दोहराते हैं तो कबीर का साज़ बजने लगता है। शाही फ़रमान और डंकों की आवाज़ें गूँगी हो जाती हैं और कबीर के दिल से निकलनेवाले अनाहत नाद से आत्मा मस्त हो जाती है। पण्डित का मंत्र और मुल्ला की अज़ान आसमानों के सन्नाटे में गुम हो जाती है और कबीर की प्रेम-वाणी धरती के सीने में धड़कती रहती है।

کی اذان آسمانوں کے سناٹے میں گم ہو جاتی ہے اور کبیر کا حرف محبت دھرتی کے سینے میں دھڑکتا رہتا ہے.

یہ بات اہم نہیں ہے کہ کبیر داس جلاہے کے بیٹے تھے یا کسی برہمنی کے پیٹ سے پیدا ہوئے تھے اور جلاہے کے گھر میں پروزش پائی تھی* اہم یہ ہے کے راما نُج ( بارہویں صدی ) اور اُن کے سلسلۂ فکر کی ایک معنوی اولاد راما نند ( چودہویں اور پندرہوں صدی ) کے خیال سے کبیر کے خیال کا کیا رشتہ ہے ، بھگتی کے انتر گیان کا تصوف کے وجدان سے کیا تعلق ہے . ایران کے صوفی شعرا عطار ، رومی اور حافظ کی فکر نے ہندوستان کی فکر کو کس حد تک متاثر کیا ہے ، اُن کے درمیان کتنی مشترک قدریں ہیں اور اثرات کی یہ بہتی ہوئی گنگا جمنا کبیر کی شاعری میں کتنا حسین سنگم حاصل کرتی ہے . صرف اس طرح تفریق اور نفرت کی وہ دیواریں گرائی جاسکتی ہیں جنھیں کبیر نے ڈھا دیا تھا لیکن اُن کے بعد کی نسلوں نے پھر اونچا اُٹھا دیا . اس پر لڑنے مرنے والے کہ کبیر لنگی پہنتے تھے یا دھوتی باندھتے تھے یہ بھول جاتے ہیں کہ اصلیت لباس میں نہیں برہنگی میں ہے . جس نے معنی کے جسم سے لفظوں کے پردے اٹھا دئے ہوں اور رام اور رحیم کو ایک کر دکھایا ہو اس کو سوت اور کپاس کا لباس پہنانے کی کوشش اور اس لباس کی تفریق پر منافقت اور نفرت انگیزی کتنی مضحکہ خیز معلوم ہوتی ہے .

کبیر داس کی پیدائش اور موت کی تاریخوں کے بارے میں کچھ وثوق سے نہیں کہا جاسکتا . بس اتنی بات یقینی ہے کہ پندرھویں صدی

---

* کہا جاتا ہے کہ سوامی راما نند کا معتقد ایک برہمن اُن سے ملنے آیا تو اس کے ساتھ اس کی بیوہ بیٹی بھی تھی . لڑکی کے سلام کے جواب میں راما نند نے بیٹا پیدا ہونے کی دعا دی . یہ سن کر برہمن گھبرا گیا لیکن راما نند جی نے کہا کہ میرے الفاظ خالی نہیں جا سکتے . چنانچہ اس بیوہ برہمنی کے پیٹ سے کبیر پیدا ہوئے . ماں نے بد نامی کے ڈر سے بچے کو ایک تالاب کے کنارے پھینک دیا . اتفاق سے بنارس کا ایک مسلمان جولاہا اپنی بیوی نعیمہ کے ساتھ اُدھر سے گزرا . وہ دونوں اس بچے کو اُٹھا لائے اور اس کی پرورش اپنے بیٹے کی طرح کی جب قاضی سے نام رکھنے کی فرمائش کی تو فال میں کبیر کا لفظ نکلا . اس واقع کی صحت کے متعلق کوئی تاریخی شہادت پیش نہیں کی جا سکتی لیکن میرا خیال ہے کہ کبیر کی موت کے افسانے کی طرح ( جس کا ذکر آگے آئے گا ) یہ افسانہ بھی ان کے ہندو مسلم اتحاد کی تعلیم پر زور دیتا ہے .

महत्व इस बात का नहीं है कि कबीरदास जुलाहे के बेटे थे या किसी ब्राह्मणी के पेट से पैदा हुए थे और जुलाहे के घर में उनका लालन-पालन हुआ था।* महत्व इस बात का है कि रामानुज (बारहवीं शताब्दी) की विचार-धारा और रामानंद (चौदहवीं और पंद्रहवीं शताब्दी) के विचारों से जो उसी क्रम की एक कड़ी थे, कबीर के विचारों का क्या संबंध है। भक्ति के अंतर्ज्ञान का तसव्वुफ़ के 'विज्दान' से क्या संबंध है। ईरान के सूफ़ी शाइरों अत्तार, रूमी और हाफ़िज़ के विचारों ने हिंदुस्तान की विचारधारा को किस हद तक प्रभावित किया है। उनके मूल्यों में कितनी समानता है और इन प्रवाहों की बहती हुई गंगा जमुना का कबीर की कविता में कितना सुंदर संगम होता है। केवल इसी तरह भेद-भाव और घृणा की वे दीवारें गिरायी जा सकती हैं जिन्हें कबीर ने ढा दिया था लेकिन उनके बाद की पीढ़ियों ने फिर ऊँचा उठा दिया। इस पर लड़ने मरनेवाले कि कबीर लुंगी पहनते थे या धोती बाँधते थे, यह भूल जाते हैं कि वास्तविकता वस्त्रों में नहीं नग्नता में है। जिसने अर्थ के शरीर से शब्दों के परदे हटा दिये हों और रहीम को एक कर दिखाया हो उसको सूत और कपास के वस्त्र पहनाने की कोशिश और उस वस्त्र की भिन्नता पर मतभेद और घृणा फैलाना कितना हास्यास्पद मालूम होता है।

कबीरदास के जन्म और मृत्यु की तिथियों के बारे में विश्वास के साथ कुछ नहीं कहा जा सकता। बस इतनी बात निश्चित है कि पंद्रहवीं शताब्दी कबीर की शताब्दी है। उनकी आयु का अनुमान एक सौ बीस साल का लगाया जाता है। उनके एक चेले धर्मदास का एक दोहा बताया जाता है जिसके अनु-

---

* कहा जाता है कि स्वामी रामानंद का भक्त एक ब्राह्मण उनसे मिलने आया तो उसके साथ उसकी विधवा बेटी भी थी। लड़की के प्रणाम के उत्तर में रामानंद ने उसे बेटा पैदा होने का आशीर्वाद दिया। यह सुनकर ब्राह्मण घबराया लेकिन रामानंदजी ने कहा कि मेरा वचन खाली नहीं जा सकता। इसलिए उस विधवा ब्राह्मणी के पेट से कबीर पैदा हुए। माँ ने बदनामी के डर से बच्चे को एक तालाब के किनारे फेंक दिया। संयोग से काशी का एक मुसल्मान जुलाहा अपनी बीवी नईमा के साथ उधर से गुज़रा। वे दोनों उस बच्चे को उठा लाये और उसका पालन-पोषण अपने बेटे की तरह किया। जब क़ाज़ी से नाम रखने को कहा तो कबीर नाम निकला। इस घटना के सच होने के बारे में कोई ऐतिहासिक प्रमाण नहीं दिया जा सकता लेकिन मेरा विचार है कि कबीर की मृत्यु से संबंधित वृतांत की तरह (जिसका उल्लेख आगे आयेगा) यह क़िस्सा भी उनकी हिंदू-मुस्लिम एकता की शिक्षा पर ज़ोर देता है।

کبیر کی صدی ہے ۔ اُن کی عمر کا اندازہ ایک سو بیس سال کیا جاتا ہے ۔ اُن کے ایک چیلے دھرم داس سے ایک دوہا منسوب ہے جس کے اعتبار سے سم وت ۱۴۵۵ کے اختتام پر کبیر کی پیدائش کی تاریخ جیٹھ کی پورنیما کو سوموار کے دن نکلتی ہے ۔ اس بنیاد پر ۱۳۹۸ ء سالِ پیدائش قرار پاتا ہے ( بعض لوگوں کے نزدیک سالِ پیدائش ۱۴۴۰ ء ہے ۔ دیکھیے ایلون انڈرہل کا دیباچہ ، کبیر کی نظموں کا انگریزی ترجمہ از ٹیگور ) انتقال کا سال ۱۵۱۸ ء بھی کبیر پنتھیوں کے ایک مشہور دوہے کی بنیاد پر تسلیم کیا گیا ہے ۔

کبیر داس کا اپنا بیان ہے کہ وہ بنارس میں پیدا ہوئے اور مگہر (ضلع گورکھپور ) میں وفات پائی « سکل جنم شیو پوری گنوایا ، مرتی بیر مگہر اُٹھ دھایا » — یعنی سارا جنم بنارس میں بیتا اور مرتے وقت مگہر چلا گیا ) اس میں اہم نکتہ یہ ہے کہ مرتے وقت بھی کبیر نے اپنی انقلابی ادا نہیں چھوڑی ۔ جس طرح وہ انسانوں کی اونچ نیچ کے قائل نہیں تھے اُسی طرح وہ شہروں کی اونچ نیچ کو بھی پسند نہیں کرتے تھے ۔ عام ہندو عقیدہ یہ ہے کہ کاشی میں مرنے والے کی مکتی ہو جاتی ہے اور اس کے برعکس مگہر میں مرنے والا دوبارہ گدھے کا جنم لیتا ہے ۔ لیکن کبیر جن کو اپنی بھگتی پر پورا اعتماد تھا اس بات کو کب مان سکتے تھے ۔ اس لئے جب عمر کی اس منزل میں پہونچے جہاں موت قریب معلوم ہوئی تو وہ بنارس سے ترکِ وطن کرکے مگہر چلے گئے ۔ ملک کے کونے کونے سے لوگ موت کی تلاش میں بنارس آتے ہیں اور کبیر مرنے کے لئے بنارس سے یہ کہتے ہوئے چل دئیے :

کیا کاشی ، کیا اُوسر مگہر ، رام ہردے بس مورا
جو کاسی تن تجے کبیرا ، رامے کون ہنورا

( ترجمہ : کاشی ہو یا اجاڑ مگہر ، میرے لئے دونوں برابر ہیں کیونکہ میرے دل میں بھگوان بسا ہوا ہے ۔ اگر کبیر کی روح کاشی میں اس تن کو تج کر نجات حاصل کرے تو اس میں رام کا کونسا احسان ہے ) اس لئے کبیر جو زندگی بھر کاشی کے باشندے تھے اور بادشاہوں کی طاقت اور تنگ نظر لوگوں کی نفرت بھی ان کو وہاں سے باہر نہ نکال سکی مرنے کے بعد اپنی مرضی سے مگہر کے باسی ہوگئے ۔

सार कबीर की जन्म-तिथि संवत १४५५ के अंत में जेठ की पूर्णिमा को सोमवार के दिन निकलती है। इस आधार पर १३९८ ई० उनके जन्म का वर्ष माना गया है। (कुछ लोग उनका जन्म १४४० ई० में मानते हैं। देखिये एलविन अंडरहिल की भूमिका, कबीर के पदों का टैगोर कृत अंग्रेजी अनुवाद)। उनकी मृत्यु का वर्ष १५१८ ई० भी कबीर पंथियों के एक प्रसिद्ध दोहे के आधार पर मान लिया गया है।

कबीरदास का अपना बयान है कि वह बनारस में पैदा हुए और मगहर (जिला गोरखपुर) में उनकी मृत्यु हुई। "सकल जनम शिवपुरी गँवाया, मरती बेर मगहर उठ धाया।" इसमें महत्व की बात यह है कि मरते समय भी कबीर ने अपना क्रांतिकारी स्वभाव नहीं छोड़ा। जिस तरह वह मनुष्यों के बीच ऊँच-नीच को नहीं मानते थे उसी तरह वह शहरों की ऊँच-नीच को भी पसंद नहीं करते थे। आम हिंदुओं का विश्वास है कि काशी में मरनेवाले को मुक्ति मिल जाती है और इसके विपरीत मगहर में मरनेवाला दोबारा गदहे का जन्म लेता है। लेकिन कबीर, जिनको अपनी भक्ति पर पूरा विश्वास था, इस बात को कब मान सकते थे। इसलिए जब वे अपने जीवन की उस अवस्था में पहुँचे जब मृत्यु निकट मालूम हुई तो वह अपनी जन्मभूमि बनारस छोड़ कर मगहर चले गये। देश के कोने-कोने से लोग मृत्यु की खोज में बनारस आते हैं और कबीर बनारस से यह कहते हुए चल दिये—

क्या काशी क्या ऊसर मगहर, राम हृदय बस मोर।
जो कासी तन तजै कबीरा, रामे कौन निहोरा

अर्थात काशी हो या उजाड़ मगहर, मेरे लिए दोनों बराबर हैं क्योंकि मेरे हृदय में राम (भगवान) बसा हुआ है। अगर कबीर की आत्मा काशी में इस तन को तजकर मुक्ति प्राप्त कर ले तो इस में राम का कौन-सा एहसान है। इसलिए कबीर जो जन्म भर काशी निवासी रहे थे और बादशाहों की ताक़त और संकीर्ण विचारों वाले लोगों की नफ़रत भी उनको वहां से बाहर न निकाल सकी मरने के बाद अपनी इच्छा से मगहर-वासी हो गये।

उनकी मृत्यु के बारे में उनके प्रशंसकों ने जो कहानी बनायी है वह कबीर के लिए जन-साधारण की सबसे बड़ी श्रद्धांजलि है। उनकी शिक्षा का

ان کی موت کے گرد ان کے چاہنے والوں نے جس افسانے کی تخلیق کی ہے وہ کبیر کے لئے عوام کا سب سے بڑا خراج عقیدت ہے. ان کے تعلیم کا نچوڑ وہ خالص انسانی محبت ہے جو مذہب کی تفریق اور ذات پات کے جھگڑوں سے پاک ہے. کہا جاتا ہے کہ ان کے مرنے کے بعد ان کی لاش پر ہندوؤں اور مسلمانوں نے تلواریں کھینچ لیں. ہندو ان کی لاش کو جلانا چاہتے تھے اور مسلمان دفن کرنا چاہتے تھے، لیکن اس جھگڑے کا فیصلہ اس طرح ہوا کہ کبیر کی لاش پھولوں کے ایک ڈھیر میں تبدیل ہوگئی جسے دونوں فریقین نے برابر برابر بانٹ لیا اس طرح ہندو رسم بھی ادا ہوگئی اور مسلمان رسم بھی اور باہمی اختلاف ختم ہوگیا. اب مگھر میں املی کے ایک درخت کے نیچے کبیر کا مزار ہے اور بنارس میں ایک مٹھ ہے جو کبیر چورے کے نام سے مشہور ہے.

اپنی ذات کے لئے کبیر نے زیادہ تر جولاہے کا لفظ استعمال کیا ہے اور کبھی کبھی کوری اور کمینہ بھی کہا ہے. شمالی ہندوستان میں اب بھی ہندو بُنکر کوری کہلاتے ہیں اور نیچ سمجھے جانے کی وجہ سے انہیں کمین یا کمینہ کے لفظ سے یاد کیا جاتا ہے. (مسلم جولاہوں نے اپنے لئے مومن کے لفظ کا انتخاب کرلیا ہے جس کا کبیر کے عہد میں پتہ نہیں چلتا) اس سے یہ گمان ہوتا ہے کہ کبیر کے عہد کے آس پاس ہی کوریوں کی ذات کے ایک بہت بڑے حصے نے اسلام قبول کیا تھا.

کوریوں اور جولاہوں کی بستیاں پنجاب سے بنگال تک کے علاقے میں پھیلی ہوئی ہیں. پورے پورے قصبے ان سے آباد ہیں. شمالی ہندستان میں بہار اور بنگال تک ترکوں کی حکمرانی بارہویں صدی کے آخر میں پرتھوی راج کی شکست (۱۱۹۲ء) کے ساتھ پہونچی. ۱۱۹۹ء میں قطب الدین ایبک نے بنارس فتح کیا اور اس کے فوراً ہی بعد محمد بختیار نے بہار کو تہِ تیغ کیا اور نالندہ کی مشہور عالم یونیورسٹی کو خاک میں ملا دیا، بودھ بھکشوؤں کو قتل کردیا اور کتابوں کو آگ لگا دی. اس طرح بودھ دھرم جس کا زوال بہت پہلے سے شروع ہوگیا تھا اور آٹھویں صدی تک مکمل ہوچکا تھا، بارہویں صدی کے خاتمے پر تقریباً

सार वह शुद्ध मानव प्रेम है जो धर्म के भेदभाव और ज्ञात-पात के झगड़ों से मुक्त है। कहा जाता है कि उनके मरने के बाद उनके शव पर हिंदुओं और मुसलमानों ने तलवारें खींच लीं। हिंदू उनका शव जलाना चाहते थे और मुसलमान दफ़न करना चाहते थे। लेकिन इस झगड़े का फ़ैसला इस तरह हुआ कि कबीर का मृत शरीर फूलों का एक ढेर बन गया जिसे दोनों पक्षों ने बराबर-बराबर बांट लिया। इस तरह हिंदुओं का संस्कार भी पूरा हो गया और मुसलमानों की रस्म भी और आपस का मतभेद मिट गया। अब मगहर में इमली के एक पेड़ के नीचे कबीर की समाधि है बनारस में मठ है जो कबीर चौरा के नाम से मशहूर है।

अपनी जात के बारे में कबीर ने ज्यादातर जुलाहे के शब्द का प्रयोग किया है और कभी-कभी कोरी और कमीना भी कहा है। उत्तरी भारत में अब भी हिंदू बुनकर कोरी कहलाते हैं और नीच समझे जाने की वजह से उन्हें कमीन या कमीने की संज्ञा दी जाती है। (मुस्लिम जुलाहों ने अपने लिए मोमिन का शब्द चुन लिया है जिसका कबीर के युग में पता नहीं चलता।) इससे ऐसा लगता है कि कबीर के जीवनकाल के आस-पास ही कोरियों के एक बहुत बड़े वर्ग ने इस्लाम धर्म अंगीकार किया था।

कोरियों और जुलाहों की बस्तियाँ पंजाब से बंगाल तक के इलाक़े में फैली हुई है। पूरे-पूरे क़स्बे उनसे आबाद हैं। उत्तरी भारत में बिहार और बंगाल तक तुर्कों का शासन बारहवीं शताब्दी के अंत में पृथ्वीराज की हार (सन् ११९२ ई०) के साथ पहुँचा। ११९९ ई० में कुतुबुद्दीन ऐबक ने बनारस पर विजय प्राप्त की और उसके फ़ौरन ही बाद मुहम्मद बख्तियार ने बिहार को अपने आधीन किया और नालंदा के विश्वविख्यात विश्वविद्यालय को तहस-नहस कर दिया, बौद्ध भिक्षुओं को क़त्ल कर दिया और किताबों को आग लगा दी। इस तरह बौद्ध धर्म जिसका ह्रास बहुत पहले से आरंभ हो गया था और आठवीं शताब्दी तक यह ह्रास पूरा हो चुका था, बारहवीं शताब्दी के अंत में लगभग बिल्कुल मिट गया। * और नालंदा के बचे-खुचे भिक्षु नेपाल और

* आठवीं शताब्दी तक शंकराचार्य की शताब्दी है। इस पर मतभेद है कि बौद्ध धम के ह्रास में और कारणों के अतिरिक्त शंकराचार्य का भी कुछ हाथ है या नहीं।

نیست و نابود ہوگیا* اور نالندہ کے بچے کھچے بھکشو نیپال اور تبت کی طرف بھاگ گئے ۔ ( بودھ مذہب وہاں پہلے پہونچ چکا تھا ) بودھ دھرم کے افسوسناک زوال کے بعد ہندستان کے نیچ ذات کے اچھوتوں کے لئے اسلام ہی ایک پناہ گاہ رہ گیا تھا (چنانچہ اس عہد میں مشرقی بنگال کے گاؤں کے گاؤں اپنا بودھ دھرم چھوڑ کر مسلمان ہوگئے ) ترک حکمرانوں نے ، جو مسلمان سے بڑھ کر فاتح اور حکمران تھے ، اور اپنے طبقاتی مفاد کو مذہب پر ترجیح دیتے تھے ، اسلام پر ایمان لے آنے والے محکوموں کو برابری کا درجہ نہیں دیا* ۔ وہ اب بھی کوری سے جلاہے ہوجانے کے بعد کمینے ہی سمجھے جاتے تھے اس لئے ان کی آخری پناہ گاہیں بھگتی اور تصوف کی پریم نگریاں بن گئیں اور ان دونوں خدا پرست اور انسان دوست تحریکوں کا حسین امتزاج کبیر داس اور ان کی شاعری کی شکل میں ظاہر ہوا ۔

مفلسی تو ان کا پیدائشی حق اور باپ دادا کی میراث تھی مگر بھگتوں اور صوفیوں نے اسے ترک دنیا کے فلسفے کی شکل دے کر انقلابی بنا دیا ۔ ظاہری مذہب حکمرانوں کے ساتھ تھا جو مال دولت کے مالک تھے (وہ کبھی شمال مشرقی سرحد کے پہاڑوں کو عبور کرکے آتے تھے اور کبھی مقامی قلعوں سے اپنی فوجیں لے کر نکلتے تھے ) اور باطنی

---

* آٹھویں صدی شنکر اچاریہ کی صدی ہے اس پر اختلاف رائے ہے کہ بودھ دھرم کے زوال میں اور اسباب کے علاوہ شنکر اچاریہ کا بھی کچھ حصہ ہے یا نہیں ۔

* وہ جسے اسلامی جمہوریت کہتے ہیں اس پر ابتدا میں عرب کی قبائلی جمہوریت کے اثرات تھے ۔ پیغمبر اسلام کی وفات کے تیس سال کے اندر عرب سماج جب قبائلی منزل سے نکل کر جاگیرداری عہد میں داخل ہوگیا اور جاگیرداری شہنشاہیت ۔اموی اور عباسی خلفا کی سلطنت کی شکل میں ظاہر ہوئی تو مذہبی جمہوریت جو خدا کے سامنے محمود اور ایاز کو ایک ہی صف میں کھڑا کر دیتی ہے معاشی جمہوریت کے ہم معنی بننے کی صلاحیت کھوچکی تھی ۔ یوں تو حاکم اور محکوم دونوں مسلمان تھے ، لیکن اسلام کے نام پر ایک طبقاتی نظام حکومت کررہا تھا ۔ جب حاکم اپنے محکوموں کو ان کا جمہوری حق نہیں دیتے تھے تو محکوم نئے فرقوں کی شکل میں اپنی تنظیم کرتے تھے اور یہ فرقے مذہبی لباس پہن کر ظاہر ہوتے تھے ، اسلام کی ابتدائی صدیوں میں یہ عمل بہت بڑے پیمانے پر پہلے ایران اور پھر پورے مشرق وسطی میں نظر آتا ہے اور صوفی تحریک کے سمجھنے میں مدد دیتا ہے ۔ ہندوستان میں جو مسلمان فاتح آئے وہ بھی اپنے ساتھ اسلامی جمہوریت کا تصور لے کر نہیں آئے تھے ، ان کے پاس ایک جاگیرداری شہنشاہیت کا تصور تھا جس میں حاکم اور محکوم کا فرق نمایاں تھا ، خاندان بزرگی اور شرافت پر زور تھا ۔ ہاں وہ جذباتی مقاصد کے لئے ضرور اسلام کا نام استعمال کرتے تھے ۔

तिब्बत की ओर भाग गये। (बौद्ध धर्म वहाँ पहले पहुँच चुका था।) बौद्ध धर्म के इस शोचनीय पराभव के बाद भारत के नीची ज्ञात के अछूतों के लिए इस्लाम की ही शरण रह गयी थी। इसलिए इस युग में पूर्वी बंगाल के गाँव के गाँव अपना बौद्ध धर्म छोड़कर मुसलमान हो गये। लेकिन तुर्क शासकों ने, जो मुसलमान से बढ़कर विजेता और शासक थे और अपने वर्ग-हितों को धर्म की तुलना में प्रधानता देते थे, इस्लाम पर ईमान ले आनेवाले शासितों को बराबरी का दर्जा नहीं दिया। * वे अब भी कोरी से जुलाहे हो जाने के बाद कमीने ही समझे जाते थे। इसलिए उनके आख़िरी आश्रय भक्ति और तसव्वुफ़ की प्रेम-नगरियाँ बन गयीं और इन दोनों ईश्वर-परायण और मानव-प्रेमी आंदोलनों का बहुत ही सुंदर समन्वय कबीरदास और उनकी कविता के रूप में प्रकट हुआ।

निर्धनता तो उनका जन्मसिद्ध अधिकार और अपने बाप-दादा से मिला हुआ उत्तराधिकार था, मगर भक्तों और सूफ़ियों ने उसे माया-त्याग का दार्शनिक रूप देकर क्रांतिकारी बना दिया। बाह्य धर्म शासकों के पक्ष में था जो सारी सम्पदा के स्वामी थे, (वे कभी उत्तर-पूर्वी सीमा के पहाड़ों को पार करके आते थे और कभी स्थानीय क़िलों से अपनी फ़ौजें लेकर निकलते थे) और मार्मिक धर्म अर्थात सूफ़ी-मत और भक्ति ने जनता का साथ दिया जो निर्धन और श्रमजीवी थी। (यह बात दिलचस्पी से ख़ाली नहीं है कि ज्यादातर सूफ़ी,

---

*वह जिसे इस्लामी लोकतंत्र कहते हैं उस पर आरंभ में अरब के क़बायली लोकतंत्र के प्रभाव थे। इस्लाम के पैग़ंबर के देहांत के तीस साल के अंदर अरब समाजने जब क़बायली अवस्था से निकलकर सामंती युग में प्रवेश किया और जागीरदारी राजतंत्र उमवी और अब्बासी खलीफ़ाओं की सल्तनत की शक्ल में ज़ाहिर हुई तो धार्मिक लोकतंत्र, जो ख़ुदा के सामने महमूद और अयाज़ को एक ही पाँत में खड़ा कर देता है, आर्थिक लोकतंत्र का पर्याय बनने की क्षमता खो चुका था। यों तो शासक और शासित दोनों ही मुसल्मान थे लेकिन इस्लाम के नाम पर एक वर्ग-व्यवस्था शासन कर रही थी। जब शासक शासितों को उनके लोकतांत्रिक अधिकार नहीं देते थे तो शासित नये सम्प्रदायों के रूप में संगठित होते थे और ये सम्प्रदाय धार्मिक रूप में प्रकट होते थे। इस्लाम की प्रारंभिक शताब्दियों में यह प्रक्रिया बहुत बड़े पैमाने पर पहले ईरान और फिर पूरे मध्य-पूर्व में दिखायी देती है और सूफ़ी आंदोलन को समझने में मदद देती है। भारत में जो मुसल्मान विजेता आये वे भी अपने साथ इस्लामी लोकतंत्र की कल्पना लेकर नहीं आये थे। उनके पास एक जागीरदारी राजतंत्र का विचार था जिसमें शासक और शासित का अंतर प्रत्यक्ष था, परिवार, बुज़ुर्गी और शराफ़त पर ज़ोर था। हाँ, वे भावनात्मक उद्देश्यों के लिए जरूर इस्लाम का नाम इस्तेमाल करते थे।

مذہب یعنی تصوف اور بھگتی نے عوام کا ساتھ دیا جو مفلس اور محنت کش تھے ۔ (یہ بات دلچسپی سے خالی نہیں ہے کہ زیادہ تر صوفی اور بھگت دستکاروں کے طبقے سے تعلق رکھتے تھے)۔ ظاہری مذہب کے ملا، قاضی، محتسب، پنڈت، پروہت وغیرہ بہت مہنگے تھے جو مذہبی رسوم کے جاننے والے تھے اور حکمرانوں کے اقتدار پر خدا اور بھگوان کی مرضی کی مہر لگاتے رہتے تھے ۔ (اونچ نیچ خدا کی دین ہے۔ بادشاہ زمین پر خدا کا سایہ ہے)۔ لیکن باطنی مذہب کے رہنما یا گرو فقیر اور بھکشو تھے ۔ اُن کے جسم پر گیروا لباس ہوتا تھا یا شاید وہ بھی نہیں ہوتا تھا، ہاتھ میں بھیک کے پیالے، دل میں غم کی قندیل اور ہونٹوں پر حرف محبت۔ وہ صاحب علم نہیں تھے صاحب اسرار تھے۔ عقل والے نہیں تھے، عشق والے تھے۔ اُن کے پاس نہ مندر تھے نہ مسجدیں، نہ اوقاف نہ جائدادیں۔ اُن کے پاس کتاب بھی نہیں تھی صرف دل تھا۔ وہ ہر انسان کو یہی بشارت دیتے تھے کہ خدا محبت ہے اور محبت خدا ہے۔ انسان کا عشق خدا کا عشق ہے۔ اور یہ تبلیغ و تلقین مفت تھی

طقباتی نفرت کے بغیر حکمراں حکومت نہیں کرسکتے تھے۔ لیکن بھگتوں اور صوفیوں نے اس طبقاتی نفرت کے مقابلے پر انسانی برادری اور محبت کا نصب العین رکھا۔ حکمرانوں کے لئے سماجی حیثیت کا معیار دنیاوی دولت تھی۔ بھگتوں اور صوفیوں کے لئے انسان کے اعلی درجے کا معیار بھگت پریم اور عشق حقیقی اور عشق مجازی تھا۔ مال اور دولت کی محبت اور جائدادوں کی بندشیں اس عشق میں کمی کرسکتی تھیں اس لئے ان بزرگوں نے ترک دنیا کو اپنی تعلیمات کا بنیادی جز بنایا۔ چنانچہ مولانا جلال الدین رومی نے دولت کو اس کلاہ سے تشبیہہ دی ہے جو گنجے کے سر کو چھپاتی ہے۔ خوبصورت زلفوں والے ننگے سر ہی اچھے لگتے ہیں۔ بازار میں بکنے والے غلاموں کے جسمانی حسن کو ظاہر کرنے کے لئے انہیں ننگا کردیا جاتا ہے۔ اُن کی خرید و فروخت کرنے والے امیر اپنے بیمار جسموں کو اطلس اور ریشم کی قباؤں میں چھپائے رکھتے ہیں۔

کبیر نے اپنی اس طبقاتی حیثیت کو کبھی فراموش انہیں کیا۔ چنانچہ ایک نظم (۱۰۹) میں جب مایا سولہ سنگار کرکے اور اپنی مست آنکھوں

संत और भक्त अनुयायी दस्तकारों के वर्ग से संबंध रखते थे। धर्म के बाह्य रुप के मुल्ला, क़ाज़ी, पंडित, पुरोहित आदि बहुत महँगे थे जो धार्मिक कर्मकांड के जाननेवाले थे और शासकों की सत्ता पर ख़ुदा और भगवान की स्वीकृति की मुहर लगाते रहते थे। (उँच-नीच ईश्वर की देन है। राजा पृथ्वी पर ईश्वर का रूप है) लेकिन धर्म के आंतरिक रूप के नेता या गुरु फ़क़िर और भिक्षु थे। उनके शरीर पर गेरुआ वस्त्र होता था या शायद वह भी नहीं होता था। हाथ में भीख के प्याले, दिल में पीड़ा की ज्योति और होंटों पर प्रेम के शब्द। वे विद्वान नहीं थे मर्मज्ञ थे। बुद्धिवाले नहीं थे प्रेमवाले थे। उनके पास न मंदिर थे न मस्जिदें, न बड़ी-बड़ी जायदादें। उनके पास 'किताब' भी नहीं थीं सिर्फ़ दिल था। वे हर मनुष्य को यही उपदेश देते रहते थे कि ईश्वर प्रेम है और प्रेम ईश्वर है। मनुष्य का प्रेम ईश्वर का प्रेम है। और यह शिक्षा और उपदेश वे मुफ़्त देते थे।

वर्ग-द्वेष के बिना शासक शासन नहीं कर सकते थे लेकिन भक्तों और सूफ़ियों ने इस वर्ग-द्वेष के मुक़ाबले पर इन्सानी बिरादरी, और मुहब्बत का लक्ष्य सामने रखा। शासकों के लिए सांसारिक समृद्धि ही सामाजिक प्रतिष्ठा की कसौटी थी। भक्तों और सूफ़ियों के लिए मनुष्य के उच्च स्थान का मापदंड भक्ति, प्रेम और इश्क़े-हक़ीक़ी (पारलौकिक प्रेम) इश्क़े-मजाज़ी (लौकिक प्रेम) था। धन दौलत का मोह और सम्पत्ति के बंधन इस प्रेम में कमी कर सकते थे इसलिए इन महापुरुषों ने माया-त्याग को अपनी शिक्षा का आधारभूत तत्व बनाया। इसलिए मौलाना जलालुद्दीन रूमी ने दौलत की उपमा उस कुलाह से दी है जो गंजे के सर को छुपाती है; ख़ूबसूरत ज़ुल्फ़ोंवाले नंगे-सर ही अच्छे लगते हैं। बाज़ार में बिकनेवाले ग़ुलामों के शारीरिक सौंदर्य को प्रत्यक्ष देखने के लिए उनको नंगा कर दिया जाता है। उनको ख़रीदने-बेचनेवाले अमीर अपने बीमार जिस्मों को अतलस और रेशम की क़बाओं में छुपाये रखते हैं।

कबीर ने अपनी इस वर्ग-स्थिति को कभी नहीं भुलाया। इसलिए एक पद (पद १०९) में जब माया सोलह सिंगार करके और अपनी मस्त आँखों की लाल तलवार लेकर कवि के सामने आती है और उसे अपना भतार (पति) कहकर संबोधित करती है तो कवि बड़े व्यंग से कहता है कि "हमारी जात

کی لال تلوار لے کر شاعر کے سامنے آتی ہے اور اُسے اپنا بھتار (دولھا یا شوہر) کہہ کر مخاطب کرتی ہے تو شاعر بڑے طنز سے کہتا ہے کہ « ہماری ذات جلاہے کی ہے اور نام کبیر ہے. ہمیں تو کبھی کسی نے پوچھا نہیں، تم وہاں جاؤ جہاں تخت بچھے ہوئے ہیں. باغ آراستہ ہیں، اناج کے بورے بھرے ہوئے ہیں، ریشم کی بھر مار ہے، اگر اور صندل گھسا جارہا ہے. ہمارے پاس آکر کیا کروگی. ہم تو کمینوں کی ذات سے تعلق رکھتے ہیں. * ایک اور نظم (۱۱۰) میں انہوں نے مایا کو جو صاحب اقتدار طبقوں کے لالچ کی علامت ہے مہاٹھگنی کہا ہے جس کے ہونٹوں پر میٹھے بول ہیں اور ہاتھ میں پھانسی کا پھندا. ایک اور نظم میں مایا شکاری کے روپ میں ظاہر ہوتی ہے جو نہایت بیدردی کے ساتھ انسانوں کا شکار کھیل رہی ہے. اس کے وار سے کوئی نہیں بچ سکتا. « اودھو مایا تجی نہ جائے » (۵) کے ساتھ ملا کر اس نظم کو پڑھنے سے کبیر کا اصل مفہوم واضح ہوتا ہے.

کبیر کے یہاں مایا کے تصور کو سمجھنے کے لئے یہ ضروری ہے کہ شنکر اچاریہ (آٹھویں صدی) کے ادویت واد اور اُن کے نقاد راما نج (۱۱۷۵ء نہایت ۱۲۵۰ء) کے وششت ادویت واد کے ایک نکتے کے باریک فرق کو ذہن نشین کرلیا جائے.

دونوں اُپنی شد کی اس تعلیم کو مانتے ہیں کہ سب کچھ برہمن ہے، (سروم کھل ودَم بْرہْم) اور وہی سب سے بڑی سچائی ہے. اور آتمن (روح = خودی) اود برھمن (ذات مطلق) ایک ہیں (آیَم آتما بْرَہْم) لیکن اس تعلیم کی تفسیر کے وقت دونوں الگ الگ راہیں

---

* ،، جات جلاہا نام کبیرا، اج ہوں پتجو ناہیں
تہاں جاہو جہاں پاٹ پٹمبر اگر چندن گھس لیناں
آئی ہمارے کیا کروگی، ہم تو جات کمیناں ،،

ان دو مصرعوں میں ،، پاٹ پٹمبر ،، کا لفظ سب سے زیادہ اہم ہے اور اس کے وہ تمام معنی ہیں جو اوپر دئے گئے ہیں

(A Dictionary of Urdu, Classical Hindi and English by PLATTS)

जुलाहे की है और नाम कबीर है। हमें तो कभी किसी ने पूछा नहीं। तुम वहाँ जाओ जहाँ तख्त बिछे हुए हैं, बाग़ सजे हुए हैं, अनाज के बोरे भरे हुए हैं, रेशम की भरमार है, अगर और चंदन घिसा जा रहा है। हमारे पास आकर क्या करोगी। हम तो कमीनों की ज़ात से संबंध रखते हैं।* एक और पद (११०) में उन्होंने माया को, जो सत्ताधारी वर्गों की लोलुपता का प्रतीक है, महा-ठगनी कहा है जिसके होंटों पर मीठे बोल हैं और हाथ में फाँसी का फंदा। एक और पद में माया शिकारी के रूप में प्रकट होती है जो बड़ी निर्ममता के साथ मनुष्य का शिकार खेल रही है। इसके वार से कोई नहीं बच सकता। "ऊधो, माया तजी न जाये" (पद ९) के साथ मिलाकर इस पद को पढ़ने से कबीर का वास्तविक अभिप्राय स्पष्ट होता है।

कबीर के यहाँ माया की कल्पना को समझने के लिए ज़रूरी है कि शंकराचार्य (८ वीं शताब्दी) के अद्वैतवाद और उनके टीकाकार रामानुज (सन् ११७९ ई० से १२९० ई० तक) के विशिष्टाद्वैतवाद के एक एक आधारभूत सूत्र के सूक्ष्म अंतर को ध्यान में रखना चाहिये।

दोनों उपनिषद की इस शिक्षा को मानते हैं कि सब कुछ ब्रह्म है (सर्वं खल्विदं ब्रह्म) और आत्मा और ब्रह्म एक हैं (अयं आत्मा ब्रह्म)। लेकिन इस सूत्र की व्याख्या करते समय दोनों अलग-अलग दिशाएँ अपनाते हैं। एक के यहाँ नीरस दार्शनिक विचारों की चमकदार तलवार महान व्यापक चिंतन की तेज़ी का पता देती है और दूसरे के यहाँ दिल की धड़कन अनादि और अनंत सत्य में मानव आत्मा की उष्णता पैदा कर देती है।

शंकराचार्य का कहना यह है कि चूँकि ब्रह्म ही सत्य है इसलिए माया (भौतिक जगत) का अपना कोई अस्तित्व नहीं है। वह केवल मिथ्या है इसको उन्होंने अद्वैत कहा है (अर्थात एक होने का वह भाव जिसमें दो के भाव के

---

* "जात जुलाहा, नाम कबीरा अजहूँ पतीजौ नाहीं
तहाँ जाहु जहाँ पाट-पटम्बर, अगर चंदन घिस लीनां
आय हमारे कहा करौगी, हम तो जात कमीनां"

इन पंक्तियों में 'पाट-पटम्बर' का शब्द सबसे महत्वपूर्ण है और इसके वह तमाम अर्थ हैं जो ऊपर दिये हैं।

(A Dictionary of Urdu, Classical Hindi and English by PLATTS.)

اختیار کرتے ہیں ، ایک کے یہاں خشک فلسفے کی چمکدار تلوار ایک عظیم عالمگیر ذہن کی تیزی کا پتہ دیتی ہے اور دوسرے کے یہاں دل کی دھڑکن ازلی اور ابدی حقیقت میں انسانی روح کی حرارت پیدا کردیتی ہے۔

شنکر اچاریہ کا کہنا یہ ہے کہ چونکہ برھمن (ذات مطلق) ہی حقیقت ہے اس لئے مادی دنیا (مایا = سنسار) کی اپنی کوئی حقیقت نہیں۔ وہ صرف وہم و خیال (مِتھیا) ہے۔ اس کو انھوں نے اُدویت کہا ہے (یعنی وہ وحدت جس میں دوئی کی سمائی نہیں ہے) لیکن رامانج کا کہنا یہ ہے کہ برھمن (ذات مطلق) آتمن (روح = خودی) اور مایا (سنسار) الگ الگ پہچانے جاتے ہیں لیکن حقیقت میں الگ الگ نہیں ہیں۔ کیونکہ آتمن اور مایا دونوں برھمن کے وشیشن (صفات) ہیں۔ گویا شنکر اچاریہ صفات سے انکار کرتے ہیں اور رامانج صفات کو عین ذات مانتے ہیں۔ اس صورت میں برھمن (ذات مطلق) کی وحدت باقی رہتی ہے لیکن ساتھ ہی ساتھ آتمن (روح = خودی = فرد = جیو) کی حقیقت اور اصلیت بھی باقی رہتی ہے۔ اس کو وششت اَدوَیت کہا گیا ہے۔

شنکر اچاریہ کے یہاں وحدت میں کثرت کا سوال فلسفیانہ تاویلوں کا محتاج رہتا ہے اور رامانج کے یہاں شاعری اور نغمے کے دروازے کھول دیتا ہے اور نرگن کے آگے سرگن ناچنے لگتا ہے ، صفات ذات کا اشارہ بن جاتی ہیں اور انا الحق کا ساز بجنے لگتا ہے۔ شنکر اچاریہ کے یہاں خدا غیر ذاتی ہے اور رامانج کے یہاں ذاتی۔ اس لئے ایک کی بھگتی سرد اور خشک ہے اور دوسرے کی بھگتی گرم اور رنگین۔ وہاں شونیہ کا سکون ہے اور یہاں مایہ کا ہنگامہ جو سنت اور بھگت شاعروں کے یہاں بیتابی ، بیقراری اور سرشاری کا سنگیت بن جاتا ہے اور انہیں جلالالدین رومی اور حافظ شیرازی کے قریب لے آتا ہے۔ شنکر اچاریہ کے یہاں غیر ہندو افکار کی آمیزش ذرا مشکل ہے اور رامانج کی دھارا میں بہت سے چشمے مل سکتے ہیں۔ چنانچہ کبیر کے یہاں یہ آمیزش صاف نظر آتی ہے۔ (لیکن کبیر کو سو فیصدی راما نج کا چیلا سمجھنا صحیح نہیں ہے)۔

लिए कोई स्थान नहीं है)। लेकिन रामानुज का कहना यह है कि ब्रह्म, आत्मा और माया (संसार) अलग-अलग पहचाने जाते हैं लेकिन वास्तव में अलग-अलग नहीं हैं। क्योंकि आत्मा और माया दोनों ब्रह्म के विशेषण हैं। अर्थात शंकराचाय इन गुणों को स्वीकार नहीं करते और रामानुज सगुण को ही मानते हैं। इस दशा में ब्रह्म का एकत्व बाक़ी रहता है लेकिन साथ ही साथ आत्मा (जीव) की वास्तविकता और यथार्थता भी बाक़ी रहती है। इसको विशिष्टाद्वैत कहा गया है।

शंकराचार्य के यहाँ एकत्व में अनेकत्व के सवाल को व्याख्याओं की आवश्यकता पड़ती है और रामानुज के यहाँ वह कविता और गीत के द्वार खोल देता है और निर्गुण के आगे सगुण नाचने लगता है, गुण निर्गुण के द्योतक बन जाते हैं और अनलहक़ का साज बजने लगता है (बाजै सोहं तूर)। शंकराचार्य के यहाँ ईश्वर अवैयक्तिक है और रामानुज के यहाँ वैयक्तिक। इसलिए एक की भक्ति नीरस और शुष्क है और दूसरे की रसमय और रंगीन। वहाँ शून्य की निस्तब्धता है और यहाँ माया की हलचल जो संत और भक्त कवियों के यहाँ व्याकुलता, व्यग्रता और मादकता का संगीत बन जाती है और उन्हें जलालुद्दीन रूमी और हाफ़िज़ शीराज़ी के निकट ले आती है। शंकराचार्य के यहाँ ग़ैर-हिंदू विचारों का मिश्रण कठिन है और रामानुज की विचारधारा में बहुत-सी धाराएँ मिल सकती हैं। इसलिए कबीर के यहाँ यह मिश्रण स्पष्ट दिखायी देता है। (लेकिन कबीर को सौ फीसदी रामानुज का चेला समझना सही नहीं है।)

जीव और माया को ब्रह्म से अलग पहचानने के बाद जीव को तुच्छ और माया को व्यर्थ अथवा भ्रष्टाचारिणी नहीं माना जा सकता। इस प्रकार जीव के महत्व को स्वीकार करना व्यक्ति की महानता को स्वीकार करना है और वह व्यक्ति शूद्र भी हो सकता है और ब्राह्मण भी और मुसलमान भी। व्यक्ति का यह महत्व सामंती समाज के संबंधों पर अपना प्रभाव डालता है (जिसमें श्रेष्ठता का मापदंड धन और शक्ति को माना जाता था) और एक नये मानव प्रेम के संबंध स्थापित करता है। अब माया को तज देने का सवाल पैदा नहीं होता बल्कि उस पर विजय प्राप्त की जाती है, उसे बरता जाता है और कबीर के शब्दों में वह हरि-भक्तों की चेरी (दासी) बन जाती है। (पद १०९)

جیو اور مایا کو برہمن سے الگ پہچاننے کے بعد جیو کو حقیر اور مایا کو بیکار اور بدکار نہیں سمجھا جاسکتا. اس طرح جیو کی اہمیت کا اعتراف فرد کی عظمت کا اعتراف ہے اور وہ فرد شودر بھی ہوسکتا ہے اور براھمن بھی اور مسلمان بھی. فرد کی یہ اہمیت جاگیر دارانہ سماجی رشتوں پر اثر انداز ہوتی ہے (جس میں عظمت کی بنیاد دولت اور طاقت تھی) اور ایک نئی انسان دوستی کے رشتے قائم کرتی ہے. اب مایا کو تج دینے کا سوال پیدا نہیں ہوتا بلکہ اسے فتح کیا جاتا ہے، برتا جاتا ہے اور کبیر کے الفاظ میں وہ ہری بھگتوں کی چیری (کنیز) بن جاتی ہے. (نظم نمبر ۱۰۵)

کبیر کے یہاں ترک دنیا ہے لیکن اس کا مطلب یہ نہیں ہے کہ آدمی صرف اپنی ذات میں گم ہوجائے اور اپنی نجات کے لئے مراقبے میں کھوجائے، وہ خود شادی شدہ آدمی تھے اور صاحب اولاد تھے، کرگھے پر خود کپڑا بنتے تھے اور پھیری لگاکر اُسے بیچتے تھے اور اس کی آمدنی سے اپنا اور اپنے بال بچوں کا پیٹ پالتے تھے. ان کی مادی اور جسمانی محنت ان کے روحانی نغموں کی تخلیق میں حائل نہیں ہوتی تھی بلکہ شاید اُس میں مدد دیتی تھی اُن کو اس پر اصرار تھا کہ بھگوان اس دنیا میں ملتا ہے. نجات کا راستہ یہیں سے ہوکر گزرتا ہے (نظم ۴۰) اور مایا جو مہا ٹھگنی ہے اور بیدرد شکاری ہے بھگتوں کی کنیز بن سکتی ہے (نظم نمبر ۱۰۵) مایا تجی نہیں جاتی، تجی جا نہیں سکتی (نظم نمبر ۵) کیونکہ وہ کسی نہ کسی شکل میں باقی رہتی ہے. در اصل مایا پر فتح حاصل کی جاتی ہے. جس طرح پوجا پاٹ، نماز، روزہ، ظاہری عبادت سے صرف غرور (اہنکار) بڑھتا ہے لیکن بھگوان نہیں ملتا ویسے کپڑے اتار دینے سے یا اپنے پانچوں حواس کو قتل کردینے سے بھگوان نہیں ملتا اور نہ وہ پہاڑوں پر جا بیٹھنے اور جنگلوں میں کھو جانے سے ملتا ہے (مایا وہاں بھی پیچھا نہیں چھوڑتی) ہری (بھگوان) اس پر ریجھتے ہیں جس کے دل میں رحم ہے، جو متقی اور پرہیزگار ہے جو دنیا میں رہ کر دنیا سے اداس (بے نیاز) رہتا ہے اور ہر ذی حیات کو اپنی طرح جانتا ہے اسی کو وہ حی و قیوم ملتا ہے (نظم نمبر ٦٥). سائیں سے اس قسم کی لگن لگانا بہت مشکل ہے، اس کے لئے طبیعت کا انکسار، اور صبر و قناعت ضروری ہے اور رہن سہن میں پورا اترنا چاہیے

कबीर के यहाँ माया-त्याग है लेकिन उसका अर्थ यह नहीं है कि मनुष्य केवल अपने आप में खोकर रह जाये और अपनी मुक्ति के लिए समाधि लगा ले। वह स्वयं विवाहित थे और उनके संतान भी थी। करघे पर खुद कपड़ा बुनते थे और फेरी लगाकर उसे बेचते थे और उसकी आमदनी से अपना और अपने बाल-बच्चों का पेट पालते थे। उनका भौतिक और शारीरिक श्रम उनके आत्मा-संबंधी गीतों की रचना में बाधक नहीं होता था बल्कि शायद उसमें योग देता था। उनका आग्रह था कि भगवान इसी संसार में मिलता है। मुक्ति का मार्ग यहीं से होकर गुज़रता है (पद ४०) और माया, जो महा-ठगनी है, और क्रूर शिकारी है भक्तों की दासी बन सकती है (पद १०९)। माया तजी नहीं जाती, तजी जा नहीं सकती (पद ९)। क्योंकि वह किसी न किसी रूप में बाक़ी रहती है। असल में माया पर विजय प्राप्त की जाती है। जिस तरह पूजा-पाठ, नमाज़-रोज़ा, कर्मकांड से केवल अहंकार बढ़ता लेकिन भगवान नहीं मिलता, वैसे ही कपड़े उतार देने से या अपनी पाँचों इंद्रियों का दमन कर देने से भगवान नहीं मिलता। और न वह पहाड़ों पर जा बैठने और जंगलों में खो जाने से मिलता है। (माया वहाँ भी पीछा नहीं छोड़ती।)। हरि (भगवान) उस पर रीझते हैं जिसके हृदय में दया है, जो सदाचारी है, जो संसार में रहकर संसार से उदासीन रहता है और हर प्राणी को अपनी तरह जानता है, उसको वह अविनाशी मिलता है (पद ६९)। साईं से इस तरह की लगन लगाना बहुत कठिन है। इसके लिए स्वभाव में विनम्रता और संतोष आवश्यक है और रहन-सहन में पूरा उतरना चाहिये (पद ७०) और सारी बात को कबीर ने अंत में यह कहकर समाप्त कर दिया है कि देखो पांडे, बेकार के वाद-विवाद से कोई फ़ायदा नहीं है। सौ बातों की एक बात यह है कि इस शरीर के बिना शब्द, कलमा, नाम, अनाहत नाद कुछ भी संभव नहीं है। मनुष्य और सृष्टि सब मिट्टी है और गोविंद की शक्ति (माया) उसको बनाती-बिगाड़ती रहती है। हमारा शरीर एक मिट्टी का मंदिर है जिसमें हमने ज्ञान-ध्यान का दीपक जला रखा है और साँस का उजाला है जिससे सारा जग दिखायी देता है (पद १०४)।

(نظم نمبر ۷۰) اور ساری بات کو کبیر نے آخر میں یہ کہہ کر ختم کردیا ہے کہ دیکھو پانڈے جی فضول بحث مباحثے سے کوئی فائدہ نہیں ہے، سو باتوں کی ایک بات یہ ہے کہ اس جسم کے بغیر شبد، کلمہ، نام، اناہت ناد کچھ ممکن نہیں ہے، انسان اور کائینات سب مٹی ہے اور گووند کی شکتی (مایا) اس کو بناتی بگاڑتی رہتی ہے۔ ہمارا جسم ایک مٹی کا مندر ہے جس میں ہم نے گیان دھیان کا دیپک جلا رکھا ہے اور سانس کا اجالا ہے جس سے سارا جگ دکھائی دیتا ہے (نظم نمبر ۱۱۳).

اس مٹی کی دنیا کا، جس کی ذمہ داریوں اور فرائض سے سبکدوش ہونا نجات کے لئے ضروری ہے، کبیر کے یہاں پورا احساس ہے اور غالباً بھگتی کا کوئی دوسرا شاعر اس شعور اور احساس میں کبیر کے قریب نہیں پہونچتا۔ اسلام میں انسان کی ذمہ داریاں دو حصوں میں تقسیم کی گئی ہیں، ایک حق اللہ ہے اور دوسرا حق العباد، یعنی ایک خدا کا حق اور دوسرا بندوں کا حق۔ عبادت خدا کا حق ہے اور سماجی ذمہ داریاں بندوں کا حق۔ خدا کے گنہگار کو جس نے حق عبادت ادا نہیں کیا، خدا معاف کرسکتا ہے لیکن بندوں کے گنہگار کو جس نے اپنے عزیز و اقارب، پڑوسی، ہم وطن اور اہل دنیا کا حق ادا نہیں کیا، اس کو خدا معاف نہیں کرتا، صرف بندے ہی معاف کرسکتے ہیں، اس کے بعد رحمت کے دروازے کھلیں گے، اس لئے کبیر نے دونوں حقوق کا ذکر کیا ہے:

سرگن کی سیوا کرو، نرگن کا کرو گیان
نرگن سرگن کے پرے، تہیں ہمارا دھیان

کبیر پنتھیوں نے کبیر کی پیدائش کو ان حسین و جمیل لفظوں میں بیان کیا ہے:

گھن گرجے، دامنی دمکے، بوندیں برسیں، جھرلاگ گئے
لہر تلاب میں کمل کھلے، تہاں بھانو پرگٹ بھئے

(ترجمہ: بادل گرج رہے تھے، بجلی چمک رہی تھی، بوندیں پڑ رہی تھیں، اور مینہ کی جھڑی لگی ہوئی تھی، اس طوفان میں جب کبیر سورج کی طرح ظاہر ہوئے تو لہر تالاب میں کنول کے پھول کھلے ہوئے تھے).

इस मट्टी की दुनिया का, जिसके दायित्वों और कर्त्तव्यों से उऋण होना मुक्ति के लिए जरूरी है, कबीर के यहाँ पूरा आभास मिलता है और शायद कोई दूसरा भक्त कवि इस चेतना और अनुभूति में कबीर के क़रीब नहीं पहुँचता।

इस्लाम में इन्सान की जिम्मेदारियों को दो हिस्सों में बाँटा गया है। एक खुदा का हक़ दूसरा बंदों का हक़। इबादत (उपासना) खुदा का हक़ है और सामाजिक जिम्मेदारियाँ बंदों का हक़। खुदा के गुनहगार को, जिसने हक़्क़े-इबादत अदा नहीं किया, खुदा माफ़ कर सकता है। लेकिन बंदों के गुनहगार को जिसने अपने सगे-संबंधियों, पड़ोसी, देशवासियों या इस संसार में रहनेवाले दूसरे इंसानों का हक़ अदा नहीं किया, उसको खुदा माफ़ नहीं करता। सिर्फ़ बंदे ही उसे माफ़ कर सकते हैं, उसके बाद रहमत के दरवाज़े खुलेंगे। इसलिए कबीर ने दोनों हक़्क़ों का ज़िक्र किया है—

सरगुन की सेवा करो, निरगुन का करो ज्ञान
निरगुन सरगुन के परे, तहीं हमारा ध्यान

कबीर पंथियों ने कबीर के जन्म का वर्णन इन सुंदर और अलंकारमय शब्दों में किया है—

घन गरजै, दामिनि दमकै, बूँदैं बरसैं, झर लाग गये
हर तलाब में कमल खिले, तहाँ भानु परगट भये

[अर्थात बादल गरज रहे थे, बिजली चमक रही थी, बूँदें पड़ रही थीं, और मेंह की झड़ी लगी हुई थी। इस तूफ़ान में जब कबीर सूरज की तरह प्रकट हुए तो हर तालाब में कमल के फूल खिले हुए थे।]

संभव है कि इस दोहे के शब्द वस्तु-स्थिति का चित्रण करते हों, लेकिन अगर उन्हें आलंकारिक भाषा माना जाये तो ऐसा लगता है जैसे युद्धों की घन गरज में, हिंसा और विध्वंस की बिजलियों में जहाँ रक्त की वर्षा हो रही थी, कबीर के जन्म से अचानक सारा वातावरण शांतिमय हो गया और आकाश पर सूर्य निकल आया और तालाबों में कमल के फूल खिल गये। मध्य-युग के युद्ध-ग्रस्त भारत की पृष्ठभूमि में कबीर का यह व्यक्तित्व अतिरंजित नहीं मालूम होता।

اس دوہے کے الفاظ ممکن ہے کہ حقیقت ہی کی ترجمانی کرتے ہوں لیکن اگر انہیں استعارے کی زبان سمجھا جائے تو ایسا معلوم ہوتا جیسے جنگوں کی گھن گرج میں، قتل و غارت کی بجلیوں میں جہاں خون کی بارش ہو رہی تھی کبیر کی پیدائش (ظہور) سے یکایک منظر پر سکون ہوگیا اور آسمان پر سورج نکل آیا اور تالابوں میں کنول کے پھول کھل گئے. قرونِ وسطیٰ کے جنگ آلود ہندستان کے پس منظر میں کبیر کی یہ شخصیت مبالغہ آمیز نہیں معلوم ہوتی.

کبیر داس ایک مسلمان صوفی تھے جو ہندو بھگتی کی زبان میں بات کررہے تھے[1] چونکہ انھوں نے اپنے آپ کو بار بار جولاہا کہا ہے اسلئے یہ یقین کے ساتھ کہا جاسکتا ہے کہ انھوں نے اسلام کو ترک نہیں کیا تھا، لیکن اُن کی دھج ہندوؤں کی سی تھا. ماتھے پر تالک لگاتے تھے اور جسم پر جنیو پہنتے تھے اور پھر جرأت اتنی تھی کہ برھمنوں پر طنز کرتے تھے «تو بھامن میں کاسی کا جولہا، بوجھو مور گیانا[2]. ہندوستان کی پوری تاریخ میں اتحاد کے اتنے خوبصورت اور جذباتی مظہر کی مثال نہیں ہے. اس عہد میں جب ترک حکمرانوں کی تلوار ہندستان کے سر پر چمک رہی تھی اس مسلمان جولاہے کے حرفِ محبت میں کتنی کشش ہوگی جس نے اپنے آپ کو سر سے پانوں تک ہندوؤں کے رنگ میں رنگ لیا تھا اور یہ بھی یقین کیا جاسکتا ہے کہ کبیر سے آشنا ہونے کے بعد عام ہندو عام مسلمان سے نفرت نہیں کرسکتا تھا.

کبیر نے منصور کی طرح انا الحق نہیں کہا لیکن انا الحق کا سارا جذبہ ان مصرعوں میں موجود ہے « نرگن آگے سرگن ناچے باجے سوہنگ

---

۱ کافر عشقم، مسلمانی مرا درکار نیست ہر رگ جان تار گشتہ حاجت زنار نیست

(امیر خسرو)

(ترجمہ: میں وہ کافر ہوں جس نے عشق کو خدا مانا ہے، اب مجھے اسلام کی ضرورت نہیں، میری ایک ایک رگ تار بن گئی ہے، پھر میں جنیو پہن کر کیا کروں)

۲ یہ دلچسپ بات ہے کہ کبیر کا خاندان ہندو سے مسلمان ہوا تھا اور اقبال کا خاندان بھی. کبیر نے اپنے آپ کو مسلمان کہہ کر برھمن پر طنز کیا اور اقبال نے اپنے آپ کو برھمن کہہ کر مسلمانوں کے سامنے فخر و مباہات سے کام لیا. «برھمن زادۂ رمز آشنائے روم و تبریز است». کبیر نے اپنی شاعری میں ہندو تشبیہ اور استعارہ استعمال کیا اور اقبال نے اسلامی روایات سے اپنے تشبیہ اور استعارے لئے حالانکہ ان کے فلسفۂ خودی پر اپنشد اور ویدانت کا اچھا خاصا اثر ہے جس پر ابھی تک تحقیقی کام نہیں کیا گیا ہے.

कबीरदास एक मुसलमान सूफ़ी थे जो हिंदू भक्ति की भाषा में बात कर रहे थे। *चूँकि उन्होंने अपने आपको बार-बार जुलाहा कहा है इसलिए यह यक़ीन के साथ कहा जा सकता है कि उन्होंने इस्लाम का परित्याग नहीं किया था लेकिन उनकी वज हिंदुओं की सी थी। माथे पर तिलक लगाते थे, और शरीर पर जनेऊ पहनते थे और साहस तो इतना था कि ब्राह्मणों पर व्यंग करते थे। "तू बाम्हन मैं कासी का जुलहा, बूझौ मोर गियाना" † भारत के पूरे इतिहास में एकता के इतने सुंदर और भावपूर्ण प्रदर्शन का कोई दूसरा उदाहरण नहीं है। उस युग में जब तुर्क शासकों की तलवार भारत के सरपर चमक रही थी इस मुसलमान जुलाहे के हर्फ़े-मुहब्बत (प्रेम-वाणी) में कितना आकर्षण होगा जिसने अपने आपको सर से पाँव तक भारत के रंग में रँग लिया था और यह भी यक़ीन किया जा सकता है कि कबीर से परिचित होने के बाद आम हिंदू आम मुसलमान से नफ़रत नहीं कर सकता था।

कबीर ने मंसूर की तरह अनलहक़ नहीं कहा लेकिन अनलहक़ का सारा भाव इन पंक्तियों में मौजूद है: "निरगुन आगे सरगुन नाचै, बाजै सुहंग तूरा" (पद २८) अर्थात निर्गुण के आगे सगुण नाच रहा है और अनलहक़ का साज बज रहा है। ‡ जब वह यह कहते हैं कि "उसके वुजूद में एक दुनिया के बाद दूसरी दुनिया तस्बीह के दीनों की तरह चल रही है" तो फिर यह कहने

---

* काफ़िरे-इश्क़म मुसल्मानी मरा दरकार नीस्त
हर रगे-जाँ तार गुश्ता हाजते-ज़ुन्नार नीस्त —खुसरो

[भावार्थ: मैं वह काफ़िर हूँ जिसने इश्क़ को खुदा माना है। अब मुझे इस्लाम की ज़रूरत नहीं। मेरी एक-एक नस तार बन गयी है, फिर मैं जनेऊ पहनकर क्या करूँगा।]

† दिलचस्प बात है कि कबीर का खानदान हिंदू से मुसलमान हुआ था और इक़बाल का खानदान भी। कबीर ने अपने आपको मुसल्मान कहकर ब्राह्मण पर व्यंग किया और इक़बाल ने अपने आपको ब्राह्मण कहकर मुसलमानों के सामने गर्व से काम लिया। "बरहमन-ज़ादा रम्ज़-आशना-ए-रूम-ओ-तब्रेज़ अस्त" कबीर ने अपनी कविता में हिंदू उपमाओं और अलंकारों का प्रयोग किया और इक़बाल ने इस्लामी परम्पराओं से अपनी उपमाएँ और अलंकार लिये हालांकि उनके 'खुदी' के फ़लसफ़े पर उपनिषद और वेदांत का अच्छा-खासा प्रभाव है जिस पर अभी तक कोई शोध-कार्य नहीं किया गया है।

‡ मौलाना जलालुद्दीन रूमी के नज़दीक अनलहक़ विनम्रता की आखिरी मंज़िल है। जिस तरह शहद में डूबी हुई मक्खी हिल नहीं सकती उसी तरह इस्तग़राक़ (तल्लीनता) के आलम में कोई सूफ़ी अनलअबद (मैं बंदा हूँ) कह नहीं सकता क्योंकि उसमें दुइ (द्वैताभास) है —एक खुदा और एक बंदा और यह ग़ुरूर की मंज़िल है, खुदा के वुजूद के सामने अपने वुजूद का

تورا » ( نظم نمبر ۲۸ ) یعنی ذات کے سامنے صفات ناچ رہی ہیں اور انا الحق کا ساز بج رہا ہے[1]. جب وہ یہ کہتے ہیں کہ « اس کے وجود میں ایک دنیا کے بعد دوسری دنیا تسبیح کے دانوں کی طرح چل رہی ہے » ( نظم نمبر ۱۴ ) . تو پھر یہ کہنے کی ضرورت باقی نہیں رہ جاتی کہ ساری کائینات اس کی تسبیح میں مشغول ہے اس طرح جب وہ عوام کی زبان میں یہ کہتے ہیں کہ « نراکار ، نرگن ابناسی ، کر واہی کو سنگ » ( نظم نمبر ۲۹ ) تو یہ محسوس ہوتا ہے کہ ہندو پری بھاشا میں قل ھو اللہ احد کی تفسیر اسی طرح بیان کی جاسکتی ہے . کبھی کبھی اس درشن کے دیوانے « المست فقیر » کا نغمہ اسلامی فکر کی موجوں میں تبدیل ہوجاتا ہے « یا کریم ، بل حکمت تیری کھاک ایک صورت بُھتیری » یعنی « اے کریم میں تیری حکمت پر قرباں جاؤں ، ایک خاک سے اتنی ساری صورتیں بنا ڈالیں » . اور کبھی وہ اسلامی عقاید کی زمین سے اٹھ کر ویدانت کے شونیہ آکاش میں چلے جاتے ہیں جہاں ذات و صفات سے بھی شعور بلند ہوجاتا ہے ، پھر وہ کبھی کبھی اسلامی الفاظ استعمال کرتے ہیں اور ہندو اندازِ فکر اختیار کرلیتے ہیں مثلاً « نبی آنکھوں میں موجود ہے ، سیاہ اور سفید تلوں کے بیچ میں ایک تارا ہے جس میں لاکھوں سورج طلوع ہوتے ہیں » مگر اس ہزار رنگ انداز کے اندر شیوہ ، ایک ہی ہے جو ایک لفظ عشق میں سما جاتا ہے . باقی باتیں اس کی تفصیل اور تفسیر ہیں .

یہ بات متفقہ طور سے مانی جاتی ہے اور خود کبیر نے اس کا اعتراف کیا ہے کہ وہ ان پڑھ تھے . لیکن ان کی پیدائش اور موت کی طرح ان کی شاگردی کے متعلق بھی اختلاف رائے ہے . مسلم روایت انہیں ایک صوفی پیر تقی کا شاگرد قرار دیتی ہے لیکن اپنی نظموں میں کبیر نے راما نند کو گرو مان کر خراج عقیدت پیش کیا ہے .

---

۱ مولانا جلال الدین رومی کے نزدیک انا الحق انکسار کی آخری منزل ہے . جس طرح شہد میں ڈوبی ہوئی مکھی ہل نہیں سکتی اسی طرح استغراق کے عالم میں کوئی صوفی انا العبد ( میں بندہ ہوں ) نہیں کہہ سکتا . کیونکہ اس میں دوئی ہے ، ایک خدا اور ایک بندہ اور یہ غرور کی منزل ہے خدا کے وجود کے سامنے اپنے وجود کا اعلان ہے . ( مثنوی کا انگریزی ترجمہ ، از نکلسن ، ساتویں جلد ) لیکن یہ کہنے کا حق صرف اہل باطن کو ہے . اہل ظاہر کو نہیں کیوں کہ اس کی سزا موت ہے جسے اہل باطن جشن عروسی سمجھتے ہیں اور اہل ظاہر سزا کا نام دیتے ہیں .

की जरूरत बाक़ी नहीं रह जाती कि सारी सृष्टि उसकी माला फेरने में व्यस्त है। इसी तरह जब वह जन साधारण की भाषा में यह कहते हैं कि "निराकार, निरगुन, अविनासी, कर वाही को संग" (पद २९) तो ऐसा लगता है कि हिंदू परिभाषा में "क़ुल हू अल्लाह अहद" * की व्याख्या इस प्रकार की जा सकती है। कभी-कभी इस दर्शन के दीवाने "अलमस्त फ़क़ीर" का गीत इस्लामी चिंतन-धारा की लहरों में बदल जाता है। "या करीम, बलि हिकमत तेरी, खाक़ एक सूरत बहुतेरी" अर्थात ऐ करीम (दयानिधि) मैं तेरी हिकमत पर क़ुरबान जाऊँ, एक ख़ाक से इतनी सारी सूरतें बना डालीं।" और कभी वह इस्लामी आस्थाओं की भूमि से उठकर वेदांत के शून्य आकाश में चले जाते हैं, जहाँ निर्गुण और सगुण से भी चेतना ऊँची हो जाती है। फिर कभी-कभी वह इस्लामी शब्द इस्तेमाल करते हैं और हिंदू-पद्धति अपना लेते हैं, जैसे "नबी आँखों में मौजूद है, काले और सफ़ेद तिलों के बीच में एक तारा है जिसमें लाखों सूरज उदय होते हैं।" मगर इस हज़ार-रंग अंदाज़ के अंदर अभीष्ट एक ही है जो एक शब्द 'प्रेम' में समा जाता है, बाक़ी बातें उसकी व्याख्या हैं।

यह बात सर्वसम्मति से मानी जाती है और ख़ुद कबीर ने इसे स्वीकार किया है कि वह अनपढ़ थे। लेकिन उनके जन्म और मृत्यु की तरह उनकी शागिर्दी के बारे में भी मतभेद है। मुस्लिम परम्परा उन्हें एक सूफ़ी पीर तक़ी का शागिर्द ठहराती है लेकिन अपनी कविता में कबीर ने रामानंद को गुरु मानकर उनका सम्मान किया है।

पंद्रहवीं शताब्दी के बनारस में रामानंद की बड़ी ख्याति थी। वैसे तो वह हिंदू संत थे लेकिन उनकी गोष्ठी में हिंदू और मुसलमान दोनों शरीक होते थे। कबीर का लड़कपन था लेकिन उन्होंने भी रामानंद को ही अपना गुरु चुना। अब मुश्किल यह थी कि एक मुसलमान जुलाहे को वह अपना शिष्य

---

एलान है। (मसनवी का अंग्रेज़ी अनुवाद-निकल्सन कृत, सातवाँ खंड) लेकिन यह कहने का अधिकार सिर्फ़ अहले-बातिन (अंतर्ज्ञानी) को है, अहले-ज़ाहिर (कर्मकांडी) को नहीं क्योंकि इसकी सज़ा मौत है, जिसे अहले-बातिन ज़श्ने-उरूसी (विवाहोत्सव) समझते हैं और अहले-ज़ाहिर सज़ा कहते हैं।

*क़ुरान की आयत जिसका अर्थ है कि अल्लाह एक है।

پندرہویں صدی کے بنارس میں راما نند کی بڑی شہرت تھی. ویسے تو وہ ہندو سنت تھے لیکن اُن کی مجلس (گوشٹی) میں ہندو اور مسلمان دونوں شریک ہوتے تھے. کبیر کا لڑکپن تھا لیکن اُن کی نگاہ انتخاب بھی راما نند ہی پر پڑی. اب مشکل یہ تھی کہ ایک مسلمان جولاہے کو وہ اپنی شاگردی میں قبول کریں گے یا نہیں، کبیر نے اس کا حل جس طرح تلاش کیا وہ بہت دلچسپ ہے. راما نند روز صبح سویرے گنگا میں اشنان کرنے جاتے تھے، ایک روز صبح کے وقت جب ابھی اندھیرا تھا کبیر گنگا کے کنارے سیڑھیوں پر لیٹ گئے. تھوڑی دیر میں جب سوامی راما نند آئے تو اُن کا پیر کبیر کے سر پر پڑ گیا اور بیساختہ اُن کے منھ سے رام رام نکل گیا. کبیر خوش ہو گئے کہ منتر مل گیا اور اس دن سے اپنے آپ کو راما نند کا چیلا کہنے لگے. ہندو اور مسلمان دونوں نے شور مچایا لیکن کبیر کے ماتھے پر بل نہیں پڑا کیونکہ وہ بچپن سے اس کے عادی تھے. اُن کے غیر متعصب رویے کی وجہ سے ہندو لڑکے اُنہیں مسلمان اور مسلمان لڑکے ہندو سمجھ کر چھیڑتے اور ستاتے تھے:

زاہد تنگ نظر نے مجھے کافر جانا
اور کافر یہ سمجھتا ہے مسلماں ہوں میں
دیکھ اے چشم عدو مجھ کو حقارت سے نہ دیکھ
جس پہ فطرت کو بھی ہے ناز وہ انساں ہوں میں

(اقبال)

بہرحال راما نند نے کبیر کو اپنے حلقے میں لے لیا، بعض لوگوں کا خیال ہے کہ کبیر اُن کی صحبت میں ایک عرصے تک رہے لیکن بعض لوگ یہ رائے رکھتے ہیں کہ یہ صحبت بہت مختصر تھی اور اس کا ثبوت اس سے بھی ملتا ہے کہ کبیر کے تصورات پر راما نند کے اثرات آہستہ آہستہ دھندلے ہوتے چلے جاتے ہیں، یہ معلوم ہوتا ہے کہ جس طرح راما نند سے ملنے سے پہلے کبیر ادھر اُدھر گھومتے رہے اُسی طرح اُن کی شاگردی اختیار کرلینے کے بعد بھی دوسرے سنیاسیوں اور بھگتوں کے علاوہ مسلم صوفیا کی صحبت میں وقت گزارتے رہے. لیکن یہ یقینی بات ہے کہ کبیر کی مذہبی معلومات جو حیرت انگیز حد تک وافر ہیں سوامی راما نند کی گوشٹیوں (مجلسوں) کی بھی دین ہیں. اور یہ بھی

बनायेंगे या नहीं। कबीर ने दूसरा हल जिस तरह खोजा वह बहुत दिलचस्प है। रामानंद रोज सुबह-सवेरे गंगा में स्नान करने जाते थे। एक रोज सुबह के वक़्त जब अभी अँधेरा था कबीर गंगा के किनारे सीढ़ियों पर लेट गये। थोड़ी देर में जब स्वामी रामानंद आये तो उनका पैर कबीर के सर पर पड़ गया और अनायास उनके मुँह से 'राम-राम' निकल गया। कबीर ख़ुश हो गये कि मंत्र मिल गया और उस दिन से अपने आपको रामानंद का चेला कहने लगे। हिंदू और मुसलमान दोनों ने शोर मचाया लेकिन कबीर के माथे पर बल नहीं पड़ा क्योंकि वह बचपन से इसके आदी थे। उनके असाम्प्रदायिक रवैये की वजह से हिंदू लड़के उन्हें मुसलमान समझकर और मुसलमान लड़के हिंदू समझकर छेड़ते थे और सताते थे—

ज़ाहिदे-तंगनज़र ने मुझे काफ़िर जाना
और काफ़िर यह समझता है मुसल्माँ हूँ मैं
देख ऐ चश्मे-अदू, मुझको हिक़ारत से न देख
जिस पे क़ुदरत को भी है नाज़ वह इंसाँ हूँ मैं

(इक़बाल)

बहरहाल, रामानंद ने कबीर को अपने मंडल में ले लिया। कुछ लोगों का मत है कि कबीर उनकी सोहबत में एक अरसे तक रहे लेकिन कुछ लोग यह समझते हैं कि यह सोहबत बहुत कम दिन रही और इसका सबूत इससे भी मिलता है कि कबीर के विचारों पर रामानंद का प्रभाव धीरे-धीरे धुँधला होता चला जाता है। यह मालूम होता है कि रामानंद से मिलने से पहले और बाद भी कबीर इधर-उधर घूमते रहे और संन्यासियों और भक्तों के अलावा मुस्लिम सूफ़ियों की सोहबत में भी वक़्त गुज़ारते रहे। लेकिन यह यक़ीनी बात है कि कबीर का धार्मिक ज्ञान, जो आश्चर्यजनक हद तक व्यापक है, स्वामी रामानंद की गोष्ठियों की भी देन हैं। और यह भी कहा जा सकता है कि उन्होंने उन गोष्ठियों में भी भाग लिया जो सूफ़ियों और संतों के बीच होती थीं और जिनमें मर्मचिंतन और तत्व-विवेचन होता था। हिंदू धर्म के अलावा तसव्वुफ़ और इस्लाम के बारे में उनकी गहरी जानकारी और उनसे उनका गहरा लगाव यह अनुमान लगाने पर विवश कर देता है कि अनपढ़ रहने के बावजूद, जिसे उन्होंने स्वयं स्वीकार

کہا جا سکتا ہے کہ وہ اُن گوشٹیوں میں بھی شریک ہوئے جو مُسلم صوفیوں اور ہندو سنتوں کے درمیان ہوتی تھیں اور اسرار و رموز بیان کئے جاتے تھے۔ ہندو دھرم کے علاوہ تصوف اور اسلام سے اُن کی گہری واقفیت اور رغبت یہ قیاس آرائی کرنے پر مجبور کرتی ہے کہ ان پڑھ ہونے کے باوجود، جس کا انہوں نے خود اعتراف کیا ہے اُنہیں اچھی علمی صحبت ملی تھی۔ جھوسی کے شیخ تقی کی صحبت کا ذکر کبیر نے خود کیا ہے چاہے وہ اُن کے شاگرد بنے ہوں یا صرف ہم مجلس رہے ہوں۔

ڈاکٹر تارا چند اپنی انگریزی کتاب «تمدنِ ہند پر اسلامی اثرات» میں لکھتے ہیں: -

«کبیر کی تعلیمات کے اندازِ بیان کی صورت گری صوفی اولیاء اور شعرا نے کی۔ ہندی زبان میں تو اُنہیں کوئی پیش رو نہ ملا اس لئے وہ جن نمونوں کی پیروی کر سکتے تھے وہ مسلمانوں ہی سے مل سکتے تھے* مثلاً فرید الدین عطار کا پند نامہ۔ بابا فرید اور کبیر کی نظموں کے عنوانوں کے تقابل سے یہ امر با وضاحت معلوم ہوتا ہے۔ کبیر نے دوسرے صوفیا کے علاوہ جلال الدین رومی اور شیخ سعدی کا کلام بھی یقیناً سنا ہوگا کیونکہ ان کے کلام میں ان صوفی شعرا کی صدائے باز گشت سنائی دیتی ہے» (صفحہ ۲۴۷۔ اردو ترجمہ محمد مسعود احمد۔ مطبوعۂ مجلس ادب لاہور)

کبیر کی شاعری میں عربی اور فارسی کے سیکڑوں الفاظ ہیں جن میں سے کچھ تو اس وقت کی ہندی میں رائج ہوچکے تھے اور کچھ براہ راست صوفیانہ شاعری سے آئے ہیں۔ ترکِ دنیا سے انکار اور یوگ بھوگ دونوں کو گھریلو زندگی کا حصہ قرار دینا (نظم ۴۰) اسلامی

*کبیر سے پہلے ہندی زبان نے کوئی بڑا شاعر پیدا نہیں کیا۔ ملک محمد جائسی کی تاریخ پیدائش ۱۴۹۴ع ہے اور پدماوت کی ابتدا ۱۵۴۰ع میں شیر شاہ سوری کے عہد میں ہوئی جب کہ کبیر کا انتقال ۱۵۱۸ع میں ہوچکا تھا۔ اس لئے مسلم صوفیوں کے ذریعے سے کبیر کے پاس کئی سو برس کی فارسی روایت آئی۔ صوفی حلقوں میں رومی، سعدی، عطار اور حافظ کا کلام عام طور سے پڑھا جاتا تھا اور کبیر کی شاعری میں اُن کے اثرات کی شہادتیں موجود ہیں۔

किया है, उन्हें ज्ञानियों का सत्संग मिला था। झूसी के शेख तक़ी की सोहबत का जिक्र कबीर ने खुद किया है, चाहे वह उनके शागिर्द बने हों या उनके साथ सिर्फ़ उठते-बैठते रहे हों।

डाक्टर ताराचंद अपनी अंग्रेजी किताब "भारत की संस्कृति पर इस्लामी प्रभाव" में लिखते हैं :

"कबीर के उपदेशों की शैली की रचना सूफ़ी औलिया और शायरों ने की। हिंदी जबान में तो उन्हें कोई मार्गदर्शक न मिला इसलिए वह जिन नमूनों की पैरवी कर सकते थे वह मुसलमानों ही से मिल सकते थे, * जैसे फ़रीदुद्दीन अत्तार का "पंद-नामा"। बाबा फ़रीद और कबीर की नज़्मों के विषयों की तुलना करने से यह बात साफ़ दिखायी देती है। कबीर ने दूसरे सूफ़ियों के अलावा जलालुद्दीन रूमी और शेख सादी का कलाम भी जरूर सुना होगा क्योंकि उनके कलाम में इन सूफ़ी शायरों की प्रतिध्वनि सुनायी देती है।" (पृष्ठ २४७, मजलिसे-अदब, लाहौर द्वारा प्रकाशित मुहम्मद मसऊद अहमद के अनुवाद से)

कबीर की कविता में अरबी और फ़ारसी के सैकड़ों शब्द हैं जिनमें से कुछ तो उस समय की हिंदी में प्रचलित हो चुके थे और कुछ सीधे सूफ़ी शायरी से आये हैं। तर्के-दुनिया (संसारत्याग) से इंकार और योग और भोग दोनों को घरेलू जिंदगी का हिस्सा मानना (पद ४०) इस्लामी विचारधारा से परिचित होने का प्रमाण हैं। "फ़नाए-हस्ती (अस्तित्व का अंत) से कबीर का मक़सद यह था कि इंसान अपने हवास (इंद्रियों) और क़वा (शक्तियों) से निरंतर संघर्ष करता रहे।" (ताराचंद, पृष्ठ २६१)

कबीर ने इस संघर्ष को इन शानदार शब्दों में बयान किया है :

"तलवार हाथ में लेकर रणक्षेत्र में उतरो और उस वक़्त तक लड़ो जब

---

* कबीर से पहले हिंदी भाषा ने कोई बड़ा कवि पैदा नहीं किया। मलिक मुहम्मद जायसी की जन्मतिथि १४९४ ई० है और 'पद्मावत' का रचनाकाल १५४० ई० में शेरशाह सूरी के युग में हुआ जबकि कबीर की मृत्यु १५१८ ई० में हो चुकी थी। इसलिए मुस्लिम सूफ़ियों के ज़रिये से कबीर के पास कई सौ बरस की फ़ारसी परम्परा आयी। सूफ़ी क्षेत्रों में रूमी, सादी, अत्तार और हाफ़िज़ की रचनाएँ आम तौर पर पढ़ी जाती थीं और कबीर की कविता में उनके प्रभाव के प्रमाण मिलते हैं।

تصورات سے واقفیت کا ثبوت ہے۔ «فنائے ہستی سے کبیر کا مقصد یہ تھا کہ انسان اپنے حواس اور قویٰ سے مسلسل آمادۂ پیکار رہے۔»
( تارا چند صفحہ ۲٦۱ )

کبیر نے اس پیکار کو ان شاندار الفاظ میں بیان کیا ہے :-

« شمشیر ہاتھ میں لے کر میدانِ جنگ میں اترو اور اس وقت تک لڑو جب تک جان میں جان ہے۔ دشمن کا سر کاٹ کر اُس کا کام تمام کردو۔ پھر مالک کے دربار میں آکر اپنا سر جھکا دو۔

« بہادر جنگ کے میدان کو دیکھ کر بھاگتے نہیں اور بھاگنے والے بہادر نہیں ہوتے۔ جسم و جان کے رن میں گھمسان کی لڑائی ہو رہی ہے۔ ہوس، غصہ، غرور اور لالچ مقابلے پر کھڑے ہوئے ہیں۔ صبر، قناعت اور صداقت کی بادشاہت میں شمشیر کا نام بلند ہو رہا ہے۔ کبیر کہتے ہیں کہ جب کوئی سورما لڑائی کے لئے نکلتا ہے تو بزدلوں کی فوج پیٹھ دکھا کر بھاگ جاتی ہے۔

« صداقت کے متلاشی کی جد و جہد بہت کٹھن ہے۔ ستی اور سورما کے مقابلے میں اس کا عہدِ وفا زیادہ دشوار ہے، سورما کی لڑائی دو چار گھنٹے چلتی ہے، ستی کی جد و جہد ایک پل میں ختم ہو جاتی ہے، لیکن صداقت کا متلاشی دن رات جنگ کرتا ہے، اس کی لڑائی زندگی کے آخری لمحے تک جاری رہتی ہے »
( نظم ۳۷ بند ۲، ۳، ۴)

انسان کی اس باطنی جد و جہد کا انجام ان الفاظ میں بیان کیا گیا ہے کہ « جس کے دل میں رحم ہے، جو متقی اور پرہیزگار ہے، جو دنیا میں رہ کر دنیا سے اداس رہتا ہے اور دنیا کے ہر ذی حیات کو اپنی طرح جانتا ہے اس کو وہ لافانی ( بھگوان ) مل جاتا ہے،» ( تارا چند صفحہ ۲ - ۲٦۱ کبیر نظم ٦۵ )

ڈاکٹر تارا چند نے بہت سی مثالوں سے کبیر اور مسلم فلسفیوں مفکروں اور صوفی شاعروں کے خیالات کی مماثلت ثابت کی ہے اور آخر میں یہ نتیجہ نکالا ہے :

«اس طرح کبیر نے ایک آفاقی راہ والے مذہب کی طرف انسان کی توجہ پھیر دی، .... کوئی ہندو یا مسلمان اس مذہب سے پہلوتہی

तक जान में जान है। दुश्मन का सर काटकर उसका काम तमाम कर दो। फिर मालिक के दरबार में आकर अपना सर झुका दो।

''बहादुर लड़ाई के मैदान को देखकर भागते नहीं और भागनेवाले बहादुर नहीं होते। शरीर और प्राणों के रण में क्या घमासान की लड़ाई हो रही है। काम, क्रोध, मद, लोभ मुक़ाबले पर खड़े हुए हैं। संतोष, धीरज और सत्य के राज्य में तलवार का नाम ऊंचा हो रहा है। कबीर कहते है कि जब कोई सूरमा लड़ाई के लिए निकलता है तो कायरों की फ़ौज पीठ दिखाकर भाग जाती है।

''सत्य की खोज का संघर्ष बहुत कठिन है। सती और सूरमा के मुक़ाबले में उसका प्रण निभाना ज्यादा कठिन है। सूरमा की लड़ाई दो-चार घंटे चलती है। सती का संघर्ष एक क्षण में समाप्त हो जाता है। लेकिन सत्य की खोज करनेवाला दिन-रात संघर्ष करता है। उसकी लड़ाई जीवन के अंतिम क्षण तक जारी रहती है।'' (पद ३७, छंद २, ३, ४)

''मनुष्य के इस आंतरिक संघर्ष का वर्णन इन शब्दों में किया जा सकता है कि 'जिस हृदय में दया है, जो सदाचारी है, जो संसार में रहकर संसार से उदास रहता है और संसार के हर प्राणी को अपनी तरह जानता है उसको वह अविनाशी (भगवान) मिल जाता है।' '' (ताराचंद, पृष्ठ २६१-६२; कबीर का पद ६९।)

डाक्टर ताराचंद ने बहुत-सी मिसालों से कबीर और मुस्लिम दार्शनिकों, विचारकों और सूफ़ी शायरों के विचारों की समानता साबित की है और आख़िर में यह नतीजा निकाला है कि:

''इस तरह कबीर ने एक सांसारिक मार्गवाले धर्म की ओर मनुष्य का ध्यान मोड़ दिया। .... कोई हिंदू या मुसलमान उस धर्म से बच नहीं सकता। यह कबीर के जीवन-ध्येय का रचनात्मक पहलू था। लेकिन उनके ध्येय का ध्वंसात्मक पहलू भी है। नये रास्ते बनाने का काम उस झाड़-झंखाड़ को दूर किये बग़ैर, जिसने पुरानी पगडंडियों को ढक दिया था, असंभव था। यही वजह है कि कबीर ने बेधड़क क्रोध के साथ और जोरदार शब्दों में, धर्म के उस सारे बाहरी आडंबर पर, जिसने सत्य को छुपा दिया था, या हिंदुस्तान के सम्प्रदायों

نہیں کرسکتا تھا. یہ کبیر کے مشن کا تعمیری پہلو تھا. لیکن ان کے مشن کا تخریبی پہلو بھی ہے، نئے راستے کی تشکیل اس جھاڑ جھنکاڑ کو دور کئے بغیر، جس نے قدیم پگڈنڈیوں کو مسدود کر دیا تھا، ناممکن تھی. یہی وجہ ہے کبیر نے بیباکانہ غیظ و غضب اور پُر زور زبان میں ظواہر مذہب کے تمام ساز و سامان پر، جس نے صداقت کو چھپا دیا تھا، یا ہندستان کی جماعتوں کو ایک دوسرے سے جدا کر دیا تھا، حملہ کیا. اُن کے حملے سے نہ مسلمان بچے نہ ہندو» (تارا چند صفحہ ۲٦۷)

ظاہر ہے کہ اس مقام پر ہندو بھگتی اور مسلم تصوف کا سنگم ناگزیر تھا، اسی لئے بعض مقامات پر منصور کی انا الحق کی گونج کے علاوہ جس کا ذکر پہلے آچکا ہے کبیر کی تعلیمات پر رومی کے تصورات کا عکس بھی دکھائی دیتا ہے جسے انہوں نے ہندو بھگتی کے انداز سے پیش کیا ہے. وہی جاہ و جلال، وہی بیتابی اور بیقراری جو رومی کی غزلوں کی خصوصیت ہے کبیرکی شاعری کا جز و اعظم ہے، ہندو بھگتی کبیر کو مقام فنا کی سیر کراتی ہے جہاں عجزو انکسار، خضوع اور خشوع ہے اور مسلم تصوف مقام بقا پر پھونچا دیتا ہے جہاں قوت، عظمت، جلال اور جمال، بیباکی اور بلند آہنگی کے ڈنکے بج رہے ہیں، کبیر کے الفاظ میں آسمان گرج رہا ہے* اگر کبیر کے یہاں یہ تصور موجود ہے جو بھگتی اور تصوف دونوں جگہ مشترک ہے کہ قطرہ، یا حباب دریا میں محو ہوجاتا ہے، جیو، فرد، آتما جاکر وجود مطلق (برھمن) میں مل جاتی ہے تو دوسری طرف یہ تصور بھی موجود ہے جو رومی کی دین ہے کہ قطرہ، دریا کو پی لیتا ہے، آتمن برھمن کو جذب کر لیتی ہے. لیکن یہ دوسری بات اتنے صاف الفاظ میں نہیں کہی گئی ہے جس کی مثال رومی کا یہ شعر ہے:

به زیرِ کنگرۂ کبریاش مردانند
فرشته صید و پیمبر شکار ویزداں گیر

(ترجمہ: بام کبریائی کے سائے میں ایسے ہمت والے لوگ کھڑے ہیں

---

* تصوف میں سالک کو کئی مقامات سے گزرنا پڑتا ہے. انہیں میں ایک مقام بقا ہے اور ایک مقام فنا دونوں ایک دوسرے کے مقابل ہیں، فارسی میں رومی مقام بقا کے شاعر ہیں. جس طرح کوئی دوسرا صوفی شاعر رومی کے قریب نہیں پہونچتا اسی طرح کوئی دوسرا سنت شاعر کبیر کے قریب نہیں پہونچ پاتا.

को एक-दूसरे से अलग कर दिया था, हमला किया। उनके हमले से न मुसल्मान बचे न हिंदू।" (ताराचंद, पृष्ठ २६७)

ज़ाहिर है कि इस जगह पर हिंदू भक्ति और मुस्लिम तसव्वुफ़ का संगम अनिवार्य था। इसीलिए बाज़ जगहों पर मंसूर की अनलहक़ कि गूँज के अलावा, जिसका जिक्र पहले आ चुका है, कबीर की शिक्षाओं पर रूमी के विचारों का असर भी दिखायी देता है, जिसे उन्होंने हिंदू भक्ति के ढंग से पेश किया है। वही प्रताप, वही बेचैनी जो रूमी की ग़ज़लों की विशेषता है, कबीर की कविता की महानता का तत्त्व है। हिंदू भक्ति कबीर को मुक़ामे-फ़ना की सैर कराती है जहाँ इज्ज-ओ-इनकिसार (विनम्रता) ख़ुज़ूअ और ख़ुशुअ (विनय) है और मुस्लिम तसव्वुफ़ मुक़ामेबक़ा पर पहुँचा देता है जहाँ क़ूवत (शक्ति), अज़मत (महानता), जलाल और जमाल (प्रताप और सौंदर्य), बेबाकी और बुलंद-आहंगी (स्पष्टवादिता और उच्चस्वर) के डंके बज रहे हैं। कबीर के शब्दों में आसमान गरज रहा है। * अगर कबीर के यहाँ यह कल्पना मौजूद है जो भक्ति और तसव्वुफ़ दोनों जगह समान रूप से है कि बूँद या बुलबुला नदी में विलीन हो जाता है, जीव, व्यक्ति, आत्मा जाकर ब्रह्म में मिल जाती है तो दूसरी तरफ़ यह कल्पना भी मौजूद है जो रूमी की देन है की बूँद नदी को पी लेती है, आत्मा ब्रह्म को अपने अंदर समो लेती है। लेकिन यह दूसरी बात इतने साफ़ शब्दों में नहीं कही गयी है जिसकी मिसाल रूमी का यह शेर है—

ब जेरे-कुंगुरए-किब्रयाश मर्दानंद
फ़रिश्ता सैद ओ पयंबर शिकार ओ यज़दाँ गीर

[भावार्थ : बामे किब्रियाई (ब्रह्मस्थान) के साये में ऐसे हिम्मतवाले लोग खड़े है जो फ़रिश्ते और पैगंबर और खुदा को भी शिकार कर लेते हैं।]

या इक़बाल का यह शेर जो रूमी की प्रतिध्वनि है—

दर दश्ते-जुनूने-मन, जिब्रील ज़बूँ सैदे
यज़दाँ ब-कमंद आवुर, ऐ हिम्मते-मर्दाना

* तसव्वुफ़ में सालिक (पथिक) को कई मुक़ामात (अवस्थाओं) से गुज़रना पड़ता है। उनमें एक मुक़ामे-बक़ा (अविनाश) है और एक मुक़ामे-फ़ना (विनाश)। दोनों एक-दूसरे के सामने हैं। फ़ारसी में रूमी मुक़ामे-बक़ा के शायर हैं। जिस तरह दूसरा कोई सूफ़ी शायर रूमी के क़रीब नहीं पहुँचता उसी तरह कोई दूसरा संत कवि कबीर के क़रीब नहीं पहुँच पाता।

جو فرشتے اور پیمبر اور خدا کو بھی شکار کر لیتے ہیں)
یا اقبال کا یہ شعر جو رومی کی صدائے باز گشت ہے:

در دشتِ جنون من، جبریل زبوں صیدے
یزداں بکمند آور، اے ہمتِ مردانہ

(ترجمہ: میرے دشتِ جنوں میں جبریل ایک حقیر شکار ہے۔ اے ہمت مردانہ بڑھ کر خود یزداں پر کمند ڈال دے)
لیکن کبیر کا عام اندازہ یہ ہے:

نہ شبم نہ شب پرستم کہ حدیث خواب گویم
چو غلامِ آفتابم ہمہ آفتاب گویم

(ترجمہ: میں نہ تو رات ہوں نہ رات کا پجاری کہ خواب آور کہانیاں سناؤں۔ میں تو سورج کا غلام ہوں اور میرا ہر حرف سورج کی طرح روشن ہے)

یہ بھی مقام بقا ہے اور اس کی سب سے اچھی مثال کبیر کی اس نظم میں ملتی ہے جس کی ساری امیجری نور اور نغمے سے بنی ہے۔

«سورج، چاند اور تاروں کے چراغ جل رہے ہیں۔ پریم راگ بیراگ (بے نیازی) کے تال اور سُر پر بلند ہو رہا ہے۔ فضاؤں میں رات دن نوبت بج رہی ہے اور کبیر کہتے ہیں کہ میرا پریتم (محبوب) آسمانوں میں بجلی کی طرح چمک رہا ہے۔

«وہاں لمحے بھر کی اور پل بھر کی آرتی کہاں، سارا سنسار رات دن آرتی اُتارتا ہے اور گیت گاتا ہے۔ طبل اور نشان بج رہے ہیں۔ جھلمل جیوتی کی غیبی جھالر جگمگا رہی ہے۔ غیب کے گھنٹوں کی آواز آ رہی ہے۔

«کبیر کہتے ہیں کہ وہاں رات اور دن اپنے چراغوں کو گردش دے رہے ہیں۔ جگت کے تخت پر جگت کا مالک بیٹھا ہوا ہے۔ سارا سنسار کرمْ اور بھرمْ (کام اور مغالطے) میں مبتلا ہے۔ ایسے پریمی جو پریتم کو پہچانتے ہوں کم ہیں۔ اصلی عاشق وہ ہے جو اپنے دل میں پریم (نیاز) اور بیراگ (بے نیازی) کی لہروں کو اس طرح ملا لیتا ہے جیسے گنگا اور جمنا کے دھارے مل جاتے ہیں۔ اس کے دل میں یہ مقدس پانی ہمیشہ بہتا رہتا ہے تب کہیں جاکر جنم اور مرن، موت اور زندگی کا انت ہوتا ہے۔

[भावार्थ : मेरे दश्ते-जुनूँ (उन्माद के जंगल) में जिब्रील (एक फ़रिश्ता) एक तुच्छ शिकार है। ऐ हिम्मते-मर्दाना बढ़कर खुद यज़्दाँ (खुदा) पर कमंद डाल दे।]

लेकिन कबीर का आम अंदाज़ यह है—

न शबम, न शब-परस्तम कि हदीसे-ख्वाब गोयम
चू ग़ुलामे-आफ़्ताबम हमा आफ़्ताब गोयम

[भावार्थ : मैं न तो रात हूँ, न रात का पुजारी कि नींद लानेवाली कहानियाँ सुनाऊँ। मैं तो सूरज का ग़ुलाम हूँ और मेरा हर शब्द सूरज की तरह प्रकाशमान है।]

यह भी मुक़ामे-बक़ा है और इसकी सबसे अच्छी मिसाल कबीर के उस पद में मिलती है जिसका पूरा कल्पना-चित्र प्रकाश और संगीत के तत्त्वों से बना है—

"सूरज, चाँद और तारों के चिराग़ जल रहे हैं। प्रेम का राग वैराग्य के ताल और सुर पर गूँज रहा है। शून्य गगन में दिन-रात नौबत बज रही है और कबीर कहते हैं कि मेरा प्रीतम आकाश में बिजली की तरह चमक रहा है।

"वहाँ क्षण भर की और पल भर की आरती कहाँ। सारा संसार रात दिन आरती उतारता है और गीत गाता है। तबल और निशान बज रहे हैं। झिलमिल ज्योति की ग़ैबी (रहस्यमयी) झालर जगमगा रही है। ग़ैब के घंटों की आवाज़ आ रही है।

"कबीर कहते हैं कि वहाँ रात और दिन अपने चिराग़ों को गर्दिश दे रहे हैं। जगत के सिंहासन पर जगत का स्वामी बैठा हुआ है। सारा संसार कर्म और भ्रम में लीन है। ऐसे प्रेमी जो प्रीतम को पहचानते हों कम हैं। असली प्रेमी वह है जो अपने हृदय में प्रेम और वैराग्य की लहरों को इस तरह मिला लेता है जैसे गंगा और जमुना की धाराएँ मिल जाती हैं। उसके हृदय में यह पवित्र जल हमेशा बहता रहता है तब कहीं जाकर जन्म और मरण का अंत होता है।

"देखो अस्तित्व में क्या सुख है। इसका आनंद वही ले सकता है जो अस्तित्व को अनुभव कर सके। प्रेम की डोरियाँ हैं और सुख के सागर का झूला है जो पेंगें ले रहा है। शब्द वहाँ बादलों की तरह गरज रहे हैं। एक

«دیکھو وجود میں کیسا آرام ہے۔ اس کا لطف وہی اٹھاسکتا ہے جو وجود کو محسوس کرسکے۔ پریم کی ڈوریاں ہیں اور سکھ کے ساگر کا جھولا ہے جو پینگیں لے رہا ہے۔ لفظ وہاں بادلوں کی طرح گرج رہے ہیں۔ ایک عظیم الشان نغمہ بلند ہورہا ہے۔ وہاں بغیر پانی کے کنول کھلا ہوا دکھائی دیتا ہے اور کبیر کہتے ہیں کہ من کا بھونرا اس کا رس پی رہا ہے۔

«کائینات کے چکر کے دل میں کیسا حسین کنول کھلا ہوا ہے۔ اس کا لطف کچھ سنت ہی اٹھاسکتے ہیں۔ یہ نغمے (شبدؔ) کی گھٹائیں چاروں طرف چھائی ہوئی ہیں اور دل ایک بیکراں سمندر کی مسرت میں ڈوبا ہوا ہے۔ کبیر کہتے ہیں کہ اس سُکھ ساگر میں اس طرح ڈوب جاؤ کہ زندگی اور موت کا بھرم (مغالطہ) باقی نہ رہ جائے۔

«دیکھو وہاں پانچوں لذتوں (شبد، سپرش، روپ، رس، گندھ) کی پیاس بجھ گئی ہے اور تینوں دکھوں (مادی، روحانی، ذہنی) کا بخار اُتر گیا ہے۔ یہ عقل و فہم سے بالا تر (اگم) کا کھیل ہے۔ دیکھو تمہارے وجود میں غیب کی چاندنی ہے۔ وہاں زندگی اور موت کی تالیاں مسلسل بج رہی ہیں۔ مسرت کی روشنی آسمانوں میں پھیلی ہوئی ہے۔ ایک ابدی نغمے کی جھنکار سنائی دے رہی ہے اور ترلوک محل (تینوں دنیاؤں کا ایوان) کے پریم باجے بج رہے ہیں۔

«زندگی اور موت کے درمیان کوئی فرق نہیں ہے۔ داہنا اور بایاں ہاتھ ایک ہی ہے۔ کبیر کہتے ہیں کہ یہاں محرم راز گونگا ہوجاتا ہے۔ یہ وہ صداقت ہے جو ویدوں اور کتابوں میں نہیں ملتی (صرف محسوس کی جاسکتی ہے)۔

«میں نے شونیہ کے (خلاؤں میں معلق) آسن پر بیٹھ کر سادھنا کے ناقابل بیان رس کا پیالا پیا۔ اب میں اسرار کا محرم ہوں اور وحدت کے راز کا سمجھنے والا۔ راہ کے بغیر چل کر میں اس شہر میں پہونچ گیا ہوں جہاں کوئی غم نہیں ہے۔ جگدیو کا رحم اور کرم آسانی سے نصیب ہوگیا ہے۔ میں نے دھیان دھر کے دیکھا تو وہ بغیر آنکھوں کے نظر آگیا جو لامحدود ہے۔ جسے لوگ نارسائی کی منزل کہتے ہیں۔ یہ مقام غموں سے آزاد ہے۔ یہاں پہونچنے کا کوئی راستہ نہیں ہے لیکن جس نے غم

शानदार संगीत उठ रहा है। वहाँ बिना पानी के कमल खिला हुआ दिखायी देता है और कबीर कहते हैं कि मन का भौंरा उसका रस पी रहा है।

"सृष्टि चक्र के हृदय में कैसा सुंदर कमल खिला हुआ है। इसका आनंद कुछ संत ही ले सकते हैं। शब्द की घटाएँ चारों ओर छायी हुई हैं और हृदय एक अथाह सागर के सुख में डूबा हुआ है। कबीर कहते हैं कि इस सुखसागर में इस तरह डूब जाओ कि जीवन और मृत्यु का भ्रम बाक़ी न रह जाये।

"देखो वहाँ पाँचों स्वादों (शब्द, स्पर्श, रूप, रस, गंध) की प्यास बुझ गयी है और तीनों दुखों (भौतिक, आत्मिक और मानसिक) का बुख़ार उतर गया है। यह बुद्धि और विवेक से परे का (अगम) खेल है। देखो, तुम्हारे अस्तित्व में ग़ैब की चाँदनी है वहाँ जीवन और मृत्यु की तालियाँ निरतंर बज रही हैं। आनंद की ज्योति आकाश में फैली हुई है। एक अमर संगीत की झंकार सुनायी दे रही है और त्रिलोक महल के प्रेम बाजे बज रहे हैं।

"जीवन और मृत्यु के बीच कोई अंतर नहीं है। दाहिना और बाँया हाथ एक ही है। कबीर कहते हैं कि यहाँ अंतर्ज्ञानी गूंगा हो जाता है। यह वह सत्य है जो वेदों और किताबों में नहीं मिलता (केवल अनुभव किया जा सकता है।)

"मैंने शून्य आसन पर बैठकर साधना के अवर्णनीय रस का प्याला पिया। अब मैं अंतर्ज्ञानी हूँ और एकत्व के मर्म को समझनेवाला। मार्ग के बिना चलकर मैं इस शहर में पहुँचे गया हूँ जहाँ कोई दुख नहीं है। जगदेव की कृपा और दया आसानी से प्राप्त हो गयी है। मैंने ध्यान धरकर देखा तो वह बिना आँखों के दिखायी दे गया जो असीम है, अनंत है, जिसे लोग अगम कहते हैं। यह स्थान दुखों से रहित है। यहाँ पहुँचने का कोई रास्ता नहीं है लेकिन जिसने दुख (ग़म) पाया वही बे-ग़म हो गया। यहाँ विचित्र शांति है। ज्ञानी वह है जिसने यह स्थान देखा है। ज्ञानी वह है जिसने इसका गीत गाया है।

"यही शाश्वत सत्य है मगर इसका सुख कैसे वर्णन किया जाये। जिसने यह सुख भोगा है वही इस स्वाद को जानता है। कबीर कहते हैं कि इस स्वाद का सुख पा लेने के बाद अज्ञानी ज्ञानी बन जाता है और ज्ञानी चुप हो जाता है।

پایا وہی بے غم ہوگیا . یہاں عجب آرام ہے ، دانش مند وہ ہے جس نے یہ مقام دیکھا ہے . دانش مند وہ ہے جس نے اس کا گیت گایا ہے .

« یہ حرف آخر ہے ، مگر اس کا مزا کیسے بیان کیا جائے . جس نے مزا چکھا ہے وہی اس لذت کو جانتا ہے . کبیر کہتے ہیں کہ اس سے لذت اندوز ہونے کے بعد جاہل دانش مند بن جاتا ہے اور دانش مند خاموش ہوجاتا ہے .

« اودھوت (جوگی) نشے میں چور ہے . گیان (علم) اور ویراگیہ (بے نیازی) کی تکمیل ہوگئی ہے . آتی جاتی سانس کا پریم پیالا اس نے پیا ہے سارا آکاش سنگیت سے بھرا ہوا ہے .

« انگلیوں کی مضراب کے بغیر تاروں سے نغمے نکل رہے ہیں . عیش اور غم کا کھیل جاری ہے . کبیر کہتے ہیں کہ جو کوئی اپنی زندگی کو زندگی کے سمندر میں ملا دیتا ہے اس کی روح مہا آنند میں ڈوب جاتی ہے .

« آٹھوں پہر کا متوالا پن ہے . آٹھوں پہر جام پر جام چل رہے ہیں . آٹھوں پہر سرمستی چھائی رہتی ہے . برَہْمَ کے جسم میں بھگت زندہ ہے .

« صرف سرور ہی سرور ہے . نہ دکھ ہے نہ کشمکش . وہاں میں نے بھرپور آنند دیکھا ہے . وہاں غلطی کی کوئی گنجائش نہیں ہے . کبیر کہتے ہیں کہ وہاں صرف وحدت کا جلوہ دکھائی دیتا ہے .

« میں نے اپنے وجود (جسم) میں کائینات کا ہنگامہ دیکھا ہے اور مجھے دنیاوی غلطیوں سے نجات مل گئی ہے . خارجی اور داخلی وجود سے ایک آسمان بن گیا ہے . محدود اور لا محدود متحد ہوگئے ہیں .

« میں دیدار کی شراب سے مست ہوگیا ہوں . تیرا نور بھرپور شکل میں ظاہر ہوتا ہے . گیان کی تھال میں پریم کا دیا جل رہا ہے . شونیہ کے آسن پر سادھنا کا ڈیرا ہے . کبیر کہتے ہیں کہ وہاں غلطیوں کا وجود نہیں . اور زندگی اور موت کی کشمکش ختم ہو چکی ہے . » (نظم نمبر ۱۷)

ڈاکٹر تارا چند نے اس نظم کے بعض حصوں کو معراج روحانی

"अवधूत (योगी) नशे में चूर है। ज्ञान और वैराग्य पूरा हो गया है। आती जाती साँस का प्रेम-प्याला इसने पिया है। सारा आकाश संगीत से भरा हुआ है।

"उंगलियों की मिज़राब के बग़ैर तारों से संगीत निकल रहा है। सुख-दुख का खेल जारी है। कबीर कहते हैं कि जो कोई अपने जीवन को जीवन-सागर में मिला देता है उसकी आत्मा महा-आनंद में डूब जाती है।

"आठों पहर का मतवालापन है। आठों पहर जाम पर जाम चल रहे हैं। आठों पहर सरमस्ती छायी रहती है। ब्रह्म के शरीर में भक्त जीवीत है।

"केवल मादकता ही मादकता है। न दुख है न खींचा-तानी। वहाँ मैं ने भरपूर आनंद देखा है, वहाँ ग़लती की कोई गुंजाइश नहीं है। कबीर कहते हैं कि वहाँ केवल एकत्व की छटा दिखायी देती है।

"मैं ने अपने शरीर में सृष्टि का कोलाहल देखा है और मुझे सांसारिक भूलों से मुक्ति मिल गयी है। आंतरिक और बाह्य अस्तित्व से एक आकाश बन गया है। सीमित और असीम मिलकर एक हो गये हैं।

"मैं दर्शन (दीदार) की मदिरा से मस्त हो गया हूँ। तेरी ज्योति भरपूर रूप में प्रकट होती है। ज्ञान की थाली में प्रेम का दिया जल रहा है। शून्य आसन पर साधना का डेरा है। कबीर कहते हैं कि वहाँ ग़लती का अस्तित्व नहीं और मृत्यु की खींचातानी खत्म हो चुकी है।" (पद १७)

डाक्टर ताराचंद ने इस पद के कुछ हिस्सों को मेराजे-रूहानी* कहा है जो शुद्धत: मुस्लिम विचार है। लेकिन इस पद में मुस्लिम और हिंदू विचारों का ऐसा समन्वय है कि दोनों के लिए स्वीकार्य हो सकता है। "वुजूद" और "ग़ैब" जैसे शब्दों के अलावा जो उस वक़्त की बोलचाल के शब्द नहीं हो सकते, कबीर ने गंगा और जमुना को "गंग" और "जमन" कहा है जो शुद्ध

---

*क़ुरान में आया है कि एक रात रसूल अल्लाह आस्मान पर तशरीफ़ ले गये। मुस्लिम आलिमों में अधिकांश यह मानते है कि यह शारीरिक अनुभव था। लेकिन कुछ आलिमों का खयाल है कि रसूल अल्लाह शारीरिक रूप में तशरीफ़ नहीं ले गये थे बल्कि यह एक रूहानी अनुभव था। इसलिए दो इस्तलाहें बन गयी हैं—मेराजे जिस्मानी और मेराजे रूहानी।

سے تعبیر کیا ہے جو خالص مسلم عقیدہ ہے*. لیکن اس نظم میں بھی مسلم اور ہندو فکر کی ایسی آمیزش ہے کہ دونوں کے لئے قابل قبول ہوسکتی ہے. «وجود» اور «غیب» جیسے الفاظ کے علاوہ جو اس وقت کی بول چال کے الفاظ نہیں ہو سکتے، کبیر نے گنگا اور جمنا کو «گنگ» اور «جمن» کہا ہے جو خالص فارسی تلفظ ہے، یہ براہ راست صوفی شاعروں کی روایت کی شہادت ہے. پھر «دیدارکی شراب» اور «عشق کا نور» بھی مسلم صوفی اثرات کا نتیجہ ہے، لیکن ان تصورات کے ساتھ جب کبیر «شونیہ» «تراوک محل» «کائینات چکر» «کنول کے پھول» «آرتی» اور «غیب کے گھنٹوں» کے تصورات کو ملا دیتے ہیں تو وہ اپنی ہندو وراثت کی نشان دہی کرتے ہیں.

چونکہ وحدانیت کے نا پیدا کنار سمندر کی لہریں اپنے الگ الگ نام نہیں رکھ سکتیں اس لئے کبیر نے ہندو یا مسلم نام اختیار کرنے سے انکار کر دیا:

ہندو کہو تو میں نہیں، موسلمان بھی نا ہیں
پانچ تتو کا پوتلا، گیبی کھیلے ماہیں

(ترجمہ: میں نہ ہندو ہوں نہ مسلمان، میں غیب کے کھیل میں پانچ عناصر کا ایک پتلا ہو.)

اس کے بعد خدا، الله، رام ہری، گوبند، سائیں، صاحب، سب الفاظ ہم معنی ہو جاتے ہیں اور ان پر لڑنے والے بیوقوف معلوم ہونے لگتے ہیں.

رومی نے اپنی مثنوی میں ایک حکایت بیان کی ہے، ایک شخص نے چار مختلف زبانیں بولنے والوں کو ایک درم دیا، ایرانی نے کہا کہ اس سے انگور خریدے جائیں. عرب نے کہا نہیں عنب، تُرک نے اَزم کا نام لیا اور چوتھے نے استافیل کا. اس پر چاروں لڑنے لگے. اس وقت اگر کوئی چاروں زبانوں کا جاننے والا موجود ہوتا تو وہ اُن بیوقوفوں کو بتاتا کہ سب ایک ہی چیز مانگ رہے ہیں. لڑائی صرف الفاظ پر ہو رہی ہے.

* قرآن میں آیا ہے کہ ایک رات رسول الله آسمان پر تشریف لے گئے مسلم عالموں کی اکثریت یہ مانتی ہے کہ یہ جسمانی تجربہ تھا۔ لیکن بعض عالموں کا یہ خیال ہے کہ رسول الله جسمانی طور سے تشریف نہیں لے گئے تھے بلکہ یہ ایک روحانی تجربہ تھا. اس لئے دو اصطلاحیں بن گئی ہیں. معراج جسمانی اور معراج روحانی.

फ़ारसी उच्चारण है। यह सीधे-सीधे सूफ़ी शायरी की परम्परा का प्रमाण है। फिर "दीदार की शराब" और "इश्क का नूर" भी मुस्लिम सूफ़ी प्रभावों का नतीजा है। लेकिन इन कल्पनाओं के साथ जब कबीर "शून्य," "तिरलोक महल," "चक्र," "कमल के फूल" "आरती" और "गैब के घंटों" की कल्पनाओं को मिला देते हैं तो वह अपनी हिंदू धरोहर का प्रमाण देते हैं।

चूँकि वहदानियत (अद्वैत) के अनंत सागर की लहरें अपने अलग-अलग नाम नहीं रख सकतीं इसलिए कबीर ने हिंदू या मुस्लिम नाम धारण करने से इंकार कर दिया—

हिंदू कहो तो मैं नहीं, मूसलमान भी नाहीं
पाँच तत्त्व का पूतला, गैबी खेले माहीं

अर्थात मैं न हिंदू हूँ न मुसलमान। मैं तो गैब के खेल के अंदर पाँच तत्त्व का पुतला हूँ।

इसके बाद खुदा, अल्लाह, राम, हरि, गोविंद, साईं, साहब सब शब्दों का एक ही अर्थ हो जाता है और इन पर लड़नेवाले मूर्ख मालूम होने लगते हैं।

रूमी ने अपनी मसनवी में एक हिकायत बयान की है। एक आदमी ने चार अलग-अलग भाषाएँ बोलनेवालों को एक दिरम दिया। ईरानी ने कहा कि इससे अंगूर खरीदे जायें। अरब ने कहा, नहीं इनब। तुर्क ने अजम का नाम लिया और चौथे ने इस्ताफ़ील का। इस पर चारों लड़ने लगे। उस वक़्त अगर कोई चारों भाषाओं का जाननेवाला मौजूद होता तो वह उन मूर्खों को बताता कि सब एक ही चीज माँग रहे हैं। लड़ाई सिर्फ़ शब्दों के अलग-अलग होने पर हो रही है।

इसी मसनवी में दूसरी जगह रूमी ने चिरागों और फलों की उपमा इस्तेमाल की है। अगर एक मकान में दस चिराग़ जमा कर दिये जायें तो हर एक की शक्ल दूसरे से अलग होगी। लेकिन जब रोशनी पर नज़र जायेगी तो कोई फ़र्क़ नहीं मालूम होगा। इसी तरह अगर सौ सेब और सौ बिही की गिनती की जाये तो सौ दिखायी देंगे लेकिन निचोड़ देने के बाद सब का रस एक हो जायेगा। वास्तव में अर्थ में गिनती और विभाजन संभव नहीं है। इसलिए यारों को यारों से मिल जाना चाहिये और सूरत को छोड़कर जो सरकश

اس مثنوی میں دوسری جگہ رومی نے چراغوں اور پھلوں کی تشبیہ استعمال کی ہے ، اگر ایک مکان میں دس چراغ جمع کردئے جائیں تو ہر ایک کی شکل دوسرے سے الگ ہوگی ، لیکن جب نور پر نظر جائے گی تو کوئی فرق نہیں معلوم ہوگا ۔ اسی طرح اگر سو سیب اور سو بہی کا شمار کیا جائے تو سو نظر آئے گا لیکن نچوڑ دینے کے بعد سب کا رس ایک ہوجائے گا ۔ در اصل معنی میں گنتی اور تقسیم ممکن نہیں ہے ، اس لئے یاروں کو یاروں سے مل جانا چاہئے اور صورت کو چھوڑ کر جو سرکش ہے معنی کو اختیار کرنا چاہئے ( مثنوی دفتر اول )

یہی بات کبیر کہتے ہیں مگر وہ ان پڑھ ہونے کی وجہ سے رومی کی طرح عالم اور مفکر نہیں ہیں اس لئے وہ عالمانہ تشبیہیں استعمال نہیں کرتے بلکہ زمین کی گری پڑی تشبیہوں سے کام لیتے ہیں اور براہ راست حملہ کرتے ہیں

« دنیا کے دو مالک ( جگدیش )* کہاں سے آئے ، تجھے اس بھرم میں کس نے مبتلا کردیا ہے ، اللہ ، رام ، رحیم الگ الگ کیسے ہوسکتے ہیں ۔ ایک سونے سے سب زیور بنائے گئے ہیں ۔ یہ سب ایک نماز ، ایک پوجا ، کہنے سننے کی باتیں ہیں ، ان کو اپنے وجود سے دور کردے ، وہی مہادیو ہے ، وہی محمد ، جو برھما ہے اسی کو آدم کہنا چاہئے ۔ کوئی ہندو کہلاتا ہے اور کوئی مسلمان لیکن رہتے ایک زمین پر ہیں ۔ ایک وید کی کتابیں پڑھتا ہے اور ایک خطبہ ، ایک مولانا کہلاتا ہے اور ایک پنڈت ، نام الگ الگ رکھ لئے ہیں ویسے برتن سب ایک ہی مٹی کے ہیں » ( نظم ۱۲۶ )

رومی نے اپنے اشعار کو یہ عنوان دیا ہے کہ « اس بیان میں کہ تمام پیغمبر برحق ہیں جیسا کہ قرآن کی آیت ہے کہ ہم اس کے پیغمبروں میں سے کسی میں تفریق نہیں کرتے » لیکن کبیر نے یہ عبارت لکھے بغیر اسی جذبے کی ترجمانی کی ہے ۔ « اگر ان کے کلام میں صوفیوں کی اصطلاحات سے زیادہ مطابقت نہیں پائی جاتی تو اس کی وجہ یہ نہیں کہ کبیر اُن خیالات سے کم آگاہ تھے بلکہ اس کی وجہ یہ ہے کہ وہ عالم فاضل نہیں تھے ۔ اس لئے جب انہوں نے ان تصورات کو

---

* اصل عربی لفظ اللہ ہے ، ایرانیوں نے اس کا ترجمہ خدا کیا ، کبیر نے جگدیش اور رام کر دیا ، اگر خدا قابل قبول ہے تو جگدیش بھی قابل قبول ہوسکتا ہے ۔

(विद्रोही) है अर्थ को ग्रहण करना चाहिये। (मसनवी, खंड ९)

यही बात कबीर कहते हैं। मगर वह अनपढ़ होने की वजह से रूमी की तरह विद्वान और विचारक नहीं हैं इसलिए वह पांडित्यपूर्ण उपमाएँ इस्तेमाल नहीं करते, बल्कि ज़मीन की गिरी-पड़ी उपमाओं से काम लेते हैं और सीधा हमला करते हैं।

"दुनिया के दो मालिक (जगदीश)* कहाँ से आये? तुझे इस भ्रम में किसने डाल दिया है। अल्लाह, राम, रहीम अलग-अलग कैसे हो सकते हैं। एक सोने से सब गहने बनाये गये हैं। यह सब एक नमाज़, एक पूजा कहने सुनने की बातें हैं। इनको अपने अस्तित्व से दूर कर दे। वही महादेव है, वही मुहम्मद। जो ब्रह्मा है उसीको आदम कहना चाहिये। कोई हिंदू कहलाता है और कोई मुसलमान, लेकिन रहते एक ज़मीन पर हैं। एक वेद के ग्रंथ पढ़ता है और एक ख़ुत्बा। एक मौलाना कहलाता है और एक पंडित। नाम अलग-अलग रख लिए गये हैं, वैसे बरतन सब एक ही मिट्टी के हैं।" (पद १२६)

रूमी ने अपने अशआर के शीर्षक में लिखा है कि "इस बयान में कि तमाम पैग़ंबर बर-हक़ (अपनी जगह सच्चे) हैं जैसा कि क़ुरान की आयत है कि हम उसके पैग़ंबरों में से किसी में भेदभाव नहीं करते।" लेकिन कबीर ने यह बात लिखे बिना ही इसी विचार को व्यक्त किया है। "अगर उनकी काव्य-रचना में सूफ़ियों की शब्दावली से ज़्यादा समानता नहीं पायी जाती तो उसकी वजह यह नहीं कि कबीर उन विचारों से कम परिचित थे, बल्कि इसकी वजह यह है कि वह विद्वान नहीं थे। इसलिए जब उन्होंने इन विचारों को अपनाया तो फ़ारसी शेरों को पूरी तरह अपने मस्तिष्क में सुरक्षित न रख सके।" (ताराचंद, पृष्ठ २४९)

मुसलमान सूफ़ी रसूले-इस्लाम का नाम लेने में बहुत सतर्क हैं। उनका उसूल है कि "बा-ख़ुदा दीवाना बाश ओ बा-मुहम्मद होशियार" (ख़ुदा के साथ तो दीवानापन कर सकते हो लेकिन रसूल का नाम लेते वक़्त सावधान रहना चाहिये।) कबीर से पहले रूमी कुछ जगहों पर उन हदों से आगे निकल

---

*असल अरबी शब्द अल्लाह है। ईरानियों ने इसका अनुवाद ख़ुदा किया। कबीर ने जगदीश और राम कर दिया।

اپنایا تو فارسی شعروں کو مکمل طور سے اپنے ذہن میں محفوظ نہ رکھ سکے » . ( تارا چند ، صفحہ ۲۴۹ )

مسلمان صوفیا رسولِ اسلام کا نام لینے کے معاملے میں بہت محتاط ہیں . اُن کا یہ اصول ہے کہ « با خدا دیوانہ باش و با محمد ہوشیار » کبیر سے پہلے رومی بعض مقامات پر اُن حدوں سے تجاوز کرگئے ہیں جہاں تک جانے کی ہمت اُن سے کم تر درجے کے صوفی اور شاعر نہیں کرسکتے تھے . چنانچہ ایک غزل میں وہ بہت سے پیغمبروں کے نام لیتے ہیں اور پھر اشارے میں رسول‌اللہ کا ذکر کرکے یہ کہتے ہیں کہ رومی نے کوئی کفر کی بات نہیں کی ہے . یہاں صرف چند اشعار کافی ہوں گے :

ہر لحظہ بشکلی بت عیار برآمد دل بُرد و نہاں شد
ہر دم بلباسِ دگر آں یار برآمد گہ پیر و جواں شد
خود کوزہ و خود کوزہ گرو خود گلِ کوزہ خود رند سبو کش
خود بر سرِ آن کوزہ خریدار بر آمد بشکست و رواں شد
باالله کہ هم او بود کہ می آمد و می رفت ہر قرن کہ دیدی
تا عاقبت آن شکل عرب وار بر آمد دارائے جہاں شد
حقا کہ هم او بود کہ می گفت اناالحق در صوتِ الٰہی
منصور نہ بود او کہ بر آن دار بر آمد ناداں بگماں شد
این دم بہ نہان است بہ بیں گر تو بصیری از دیدۂ باطن
این ست کزو ایں همہ گفتار بر آمد در دیدہ بیاں شد
رومی سخن کفر نہ گفتست و نہ گوید منکر مشوید ش
کافر شدہ آن کس کہ بہ انکار بر آمد از دوزخیاں شد*

( ترجمہ :۔ اس چالاک محبوب نے طرح طرح کی شکلیں اختیار کی ہیں اور دل لے کے غائب ہوگیا۔ ہر بار دوسرا لباس بدل کر آیا۔ کبھی بوڑھا بنا اور کبھی جوان۔ وہ خود ہی کوزہ ہے ، خود ہی کوزہ گر اور خود ہی کوزے کی مٹی۔ اور خود ہی رند۔ پھر خود ہی اس کوزے کا خریدار بن کے آیا اور اسے توڑ کر چلتا بنا۔ قسم خدا کی وہ خود

* اس غزل کا دوسرا شعر فروزانفر کے مرتبہ دیوان شمس تبریزی ( تہران ایڈیشن ) میں نہیں ہے۔ مجھے بچپن سے یاد ہے اور افضل اقبال نے اپنی انگریزی کتاب Life and work of Rumi ( لاہور ایڈیشن ) میں بھی اس شعر کو اسی غزل کا حصہ قرار دیا ہے۔ میرے دریافت کرنے پر انھوں نے پروفیسر نکلسن کا حوالہ دیا۔

गये हैं जिन तक पहुँचने की हिम्मत उनसे कम दर्जे के सूफ़ी और शायर नहीं कर सकते थे। इसलिए एक ग़ज़ल में वह बहुत से पैग़ंबरों के नाम लेते हैं और फिर इशारे में रसूल-अल्लाह का जिक्र करके यह कहते हैं कि रूमी ने कोई कुफ़्र की बात नहीं की है। यहाँ सिर्फ़ चंद अशआर काफ़ी होंगे—

हर लहज़ा ब-शक्ले बुते-अय्यार बरामद दिल बुर्द ओ निहाँ शुद
हर दम ब-लिबासे दिगर आँ यार बरामद गह पीर ओ जवाँ शुद
खुद कूज़:ओ खुद कूज़:गर ओ खुद गिले-कूज़: खुद रिंदे-सुबूकश
खुद बर-सरे आँ कूज़:ख़रीदार बरामद बिश्कस्त ओ रवाँ शुद
बिल्लह कि हम ऊ बूद कि मी आमद ओ मी रफ़्त हर क़र्न कि दीदी
ता आक़बत आँ शक्ल अरबवार बरामद दाराए-जहाँ शुद
हक़्क़ा कि हम ऊ बूद कि मी गुफ़्त अनलहक़ दर सौते-इलाही
मंसूर न बूद ऊ कि बर आँ दार बरामद नादाँ ब-गुमाँ शुद
इन दम ब-निहानस्त बेबीं गर तू बसीरी अज़ दीदए-बातिन
ईनस्त कज़ू इन हमा गुफ़्तार बरामद दर दीद:बयाँ शुद
रूमी सुख़ने कुफ़्र न गुफ़्तस्त ओ न गोयद मुनकिर मश्वेद श
काफ़िर शुद: आँ कस कि ब इंकार बरामद अज़ दोज़ख़ियाँ शुद*

[भावार्थ : इस चालाक महबूब ने तरह-तरह के रूप धारण किये हैं और दिल लेके ग़ायब हो गया। हर बार दूसरा लिबास बदलकर आया। कभी बूढ़ा बना और कभी जवान। वह खुद ही कूज़ा (मिट्टी का प्याला) है, खुद ही कूज़ा बनानेवाला और खुद ही कूज़े की मिट्टी और खुद ही उसमें शराब पीनेवाला। फिर खुद ही उस कूज़े का ख़रीदार बनकर आया और उसे तोड़कर चलता बना। क़सम ख़ुदा की, वह खुद ही था जो हर ज़माने में आता रहा और जाता रहा, यहाँ तक कि आख़िरकार वह एक अरब की शक्ल में ज़ाहिर हुआ और दुनिया का शहंशाह बन गया। वही तो था जिसने ख़ुदा की आवाज़ में अनलहक़ कहा। वह जो फाँसी पर चढ़ा मंसूर नहीं था। सिर्फ़ नादानों को ग़लतफ़हमी हुई। इस

---

*इस ग़ज़ल का दूसरा शेर फ़रोज़ाँफ़र के संकलित दीवान शम्स तबरेज़ी (तेहरान संस्करण) में नहीं है। मुझे बचपन से याद है और अफ़ज़ल इक़बाल ने अपनी अंग्रेज़ी किताब Life and work of Rumi (लाहौर संस्करण) में भी इस शेर को इसी ग़ज़ल का हिस्सा क़रार दिया है। मेरे पूछने पर उन्होंने प्रोफ़ेसर निकल्सन का हवाला दिया।

ہی تھا جو ہر زمانے میں آتا رہا اور جاتا رہا ، یہاں تک کہ آخر کار وہ ایک عرب کی شکل میں ظاہر ہوا اور دنیا کا شہنشاہ بن گیا۔ وہی تو تھا جس نے خدا کی آواز میں اناالحق کہا۔ وہ جو دار پر چڑھا منصور نہیں تھا ، صرف نادانوں کو غلط فہمی ہوئی۔ اس وقت بھی دل کی آنکھ سے دیکھنے والے دیکھ سکتے ہیں ، ہر پردے میں وہی چھپا ہوا بول رہا ہے ، رومی نے کفر کی باتیں نہ تو کبھی کہی ہیں اور نہ کہتا ہے ، اس سے انکار نہ کرو۔ جس نے انکار کیا وہی کافر قرار پایا اور دوزخی ہوگیا )۔

وحدت تمام تضادوں کے خاتمے کا نام ہے۔ رومی کے الفاظ میں دودھ اور شکر مل کر ایک ہو جاتے ہیں ، عاشق ایک دوسرے سے مل جاتے ہیں۔ رات اور دن کے پردے اٹھ جاتے ہیں اور چاند اور سورج ہم آغوش ہوجاتے ہیں۔ عاشقوں اور معشوقوں کا رنگ سونے اور چاندی کی آمیزش کی طرح مل جاتا ہے اور رافضی یہ دیکھ کر انگشت بداندان رہ جاتا ہے کہ علی اور عمر ایک ہیں*۔

چنانچہ اس منزل پر بندے اور خدا کا تضاد بھی ختم ہو جاتا ہے۔ اسی لئے کبیر اپنی بعض نظموں میں دونوں کے لئے ایک سا انداز بیان اختیار کرتے ہیں۔

« ازل میں وہ اکیلا تھا ، اور اس کا اپنا وجود ہی اس کے لئے کافی تھا ، وہ جس کا نہ رنگ ہے نہ روپ ہے۔ وہ جو بے صفات ہے۔ نہ تو ابتدا تھی ، نہ ارتقا نہ انتہا ، نہ اندھیرا تھا ، نہ دھندلکا ، نہ اجالا نہ زمین تھی نہ ہوا تھی ، نہ آسمان۔ نہ آگ تھی نہ پانی۔ نہ گنگا جمنا اور سرسوتی کے دھارے تھے ، نہ سمندر تھا نہ موجیں۔ نہ گناہ تھا نہ ثواب ، نہ وید پُران تھے نہ قرآن »۔ ( نظم ۸۱ )

« نہ میں دھرمی ہوں نہ ادھرمی ، نہ میں قانون کا بندہ ہوں نہ خواہشوں کا غلام۔ نہ میں بولتا ہوں نہ سنتا ہوں۔ نہ میں عابد ہوں نہ معبود۔ نہ میں جبر کے قبضے میں ہوں نہ اختیار کے۔ نہ میرا کسی سے تعلق ہے ، نہ بے تعلق ہوں نہ میں کسی سے دور ہوں نہ کسی سے

---

* اقتباس از اشعار ،، مثنوی معنوی ،، بحوالہ ،، سوانح مولانا روم ،، شبلی نعمانی ۔ ( مطبوعہ مجلس ترقی ادب۔ لاہور ) صفحہ ۶۸ ، شیعوں کو رافضی کہتے ہیں جو حضرت عمر کی خلافت کو تسلیم نہیں کرتے ، آخر میں اس حقیقت کی طرف اشارہ ہے ۔

वक़्त भी दिल की आँखों से देखनेवाले देख सकते हैं कि परदे में वही छुपा हुआ बोल रहा है। रूमी ने कुफ़्र की बातें न तो कभी कही हैं और न कहता है। उससे इंकार न करो। जिसने इंकार किया वही काफ़िर क़रार पाया और दोज़खी हो गया।]

अद्वैत सारे विरोधों के अंत का नाम है। रूमी के शब्दों में दूध और शकर मिलकर एक हो जाते हैं। प्रेमी एक दूसरे से मिल जाते हैं। रात और दिन के परदे उठ जाते हैं और चाँद और सूरज गले मिल जाते हैं। आशिक़ों और माशूक़ों का रंग सोने और चाँदी के मिश्रण की तरह मिल जाता है और राफ़ज़ी यह देखकर दंग रह जाता है कि अली और उमर एक हैं।*

इस तरह इस मंजिल पर बंदे और ख़ुदा का विरोध भी मिट जाता है। इसीलिए कबीर अपने कुछ पदों में दोनों के लिए एक जैसी शैली अपनाते हैं—

"आदि में वह अकेला था और उसका अपना अस्तित्व ही उसके लिए काफ़ी था। वह जिसका न रंग है न रूप है। वह जो निर्गुण है। न आदि था, न विकास, न अंत। न अंधेरा था, न धुँधलका, न उजाला। न पृथ्वी थी, न वायु, न आकाश। न आग थी, न पानी। न गंगा, जमुना और सरस्वती की धाराएँ थीं। न समुद्र था, न लहरें, न पाप था, न पुण्य। न वेद-पुराण थे, न क़ुरान।" (पद ८१)

"न मैं धर्मी हूँ, न अधर्मी। न मैं नियमों का पाबंद हूँ, न वासनाओं का दास। न मैं बोलता हूँ न मैं सुनता हूँ। न मैं उपासक हूँ न उपास्य। न मैं बल के आधीन हूँ, न उन्मुक्तता के। न मेरा किसी से संबंध है, न संबंधहीन हूँ। न मैं किसी से दूर हूँ न किसी से पास। न हम नरक में जाते हैं, न स्वर्ग का रास्ता लेते हैं। सब काम हमने किये हैं लेकिन हर काम से उदासीन हैं। इस दर्शन के समझने वाले कम हैं लेकिन जिसने समझ लिया वह संतुष्ट हो गया। कबीर न तो किसी मत का प्रवर्तक है न किसी मत का मिटानेवाला।" (पद ७९)

---

* शिबली नोमानी की किताब "मौलाना रूमी की जीवनी" से उद्धृत। शियों को राफ़ज़ी कहते हैं जो हज़रत उमर को खलीफ़ा नहीं मानते।

قریب۔ نہ ہم جہنم جاتے ہیں نہ جنت کا راستہ لیتے ہیں۔ سب کام ہم نے کئے ہیں لیکن ہر کام سے بے نیاز ہیں، اس فلسفے کے سمجھنے والے کم ہیں، لیکن جس نے سمجھ لیا وہ مطمئن ہوگیا، کبیر نہ تو کسی مت کا بانی ہے نہ کسی مت کا مٹانے والا»۔ (نظم ۷۹)

اس کے بعد کبیر کی طرح یہ بھی کہا جا سکتا ہے کہ وحدت کے کثرت میں تبدیل ہونے اور تخلیق کائینات سے پہلے جب وشنو اور شیو کا بھی وجود نہیں تھا میں ذات مطلق (بْرَہْمْ) کے عشق میں مبتلا تھا یعنی اس کے ساتھ ایک تھا (نظم نمبر ۲۹) اور رومی کی طرح یہ بھی دعویٰ کیا جا سکتا ہے کہ سب کچھ میں ہوں کعبہ بھی میں ہوں، کعبے کے بتکدے میں بیٹھنے والا ہر بت بھی میں ہی ہوں اور انجیل اور زبور اور قرآن بھی میں ہوں* اس لئے کہ:

در عشق نہ جسمم و نہ جانم     چیزے عجبم نہ این نہ آنم
آفزون ز زمان و دز زمانم     بیرون ز مکان و در مکانم
ہر جاکہ روم خراب عشقم     من کعبۂ و بتکدہ نہ دانم
ہم سایۂ آفتاب ذاتم     ہم موج محیطِ بیکرانم

(ترجمہ: عشق میں نہ میں جسم ہوں نہ جان، نہ یہ ہوں نہ وہ۔ وقت سے بڑا ہوں اور وقت کے پیمانے میں سمایا ہوا ہوں۔ مکان (Space) سے بالا ہوں اور مکان میں موجود ہوں۔ جہاں بھی جاؤں میں عشق کا متوالا ہوں۔ میں کعبہ اور بتکدہ کچھ بھی نہیں جانتا۔ میں آفتاب ذات (بْرَہْمْ) کا نور ہوں اور ناپیدا کنار سمندر کی موج)۔

ان عاشقوں کی ایک ہی منزل ہے، منزل کبریا۔ کبیر کے الفاظ میں «نشانہ آسمان کی اوٹ میں ہے۔ داہنی طرف سورج ہے، بائیں طرف چاند اور نشانہ بیچ میں چھپا ہوا ہے۔ تن کی کمان ہے اور عشق کی ڈوری اور میں نے شبد (صوت سرمدی) کا تیر تان لیا ہے»۔ (نظم نمبر ۱۲۲) اور رومی کے الفاظ میں:

از کمانِ شوق تیر معرفت     راست کردہ بر نشان انداختیم

---

* قاب قوسین و تدلی یا دنیٰ ہر سہ ہم     بلکہ انجیل و زبور و مصحف و قرآن منم
عزی و لات و چلیپا، ہبل و طاعوت و صنم     کعبۂ و سعی و صفا و مذبح و قربان منم
رومی

इसके बाद कबीर की तरह यह भी कहा जा सकता है कि एकत्व के अनेकत्व में बदल जाने और सृष्टि की रचना से पहले, जब विष्णु और शिव का भी अस्तित्व नहीं था, मैं ब्रह्म के प्रेम में लीन था, अर्थात उसके साथ एक था। (पद २९)

और रूमी की तरह यह भी दावा किया जा सकता है कि सब कुछ मैं हूँ—काबा भी मैं हूँ, काबे के बुतख़ाने में बैठनेवाला हर बुत भी मैं ही हूँ और इंजील और ज़बूर और क़ुरान भी मैं हूँ। इसलिए कि—

दर इश्क़ न जिस्मम ओ न जानम
चीज़े-अजबम न ईं न आनम
अफ़ज़ूँ ज़े ज़मात ओ दर ज़मानम
बेरूँ ज़े मकान ओ दर मकानम
हर जा कि रवम ख़राबे-इश्क़म
मन काब : ओ बुतकद : न दानम
हम सायए-आफ़ताबे ज़ातम
हम मौजे-मुहीते-बेकरानम

[भावार्थ: इश्क़ में न मैं जिस्म हूँ न जान। न यह हूँ न वह। काल से बड़ा हूँ और काल के पैमाने में समाया हुआ हूँ। देश से ऊपर हूँ और देश में समाया हुआ हूँ। जहाँ भी जाऊँ मैं इश्क़ का ही मतवाला हूँ। मैं काबा और बुतख़ाना कुछ भी नहीं जानता। मैं अफ़ताबे-ज़ात (ब्रह्म) का नूर हूँ और अनंत सागर की लहर।]

इन आशिक़ों की एक ही मंज़िल है—मंज़िले-किब्रिया (ब्रह्म)। कबीर के शब्दों में "निशाना आसमान की ओट में है। दाहिनी तरफ़ सूरज है, बाँयीं तरफ़ चाँद और निशाना बीच में छुपा हुआ है। तन की कमान है और इश्क़ की डोरी और मैंने शब्द का तीर तान लिया है।" (पद १२२)

और रूमी के शब्दों में—

रास्त कर्द : बर निशान अंदाख़्तेम
अज़ कमाने-शौक़ तीरे-मारिफ़त

[भावार्थ: शौक़ की कमान में मारिफ़त (ब्रह्म-ज्ञान) के तीर को सीधा करके मैंने निशाने पर मार दिया है।]

( ترجمہ : شوق کی کمان میں معرفت کے تیر کو سیدھا کرکے میں نے نشانے پر مار دیا ہے )

اس مقام پر کبیر کی آواز رومی اور دوسرے عظیم صوفی اور سنت شاعروں کی آواز کی طرح صرف وحدانیت کے جذبے سے سرشار ہے ( نظم نمبر ۸۱ ، ۸۲ ، ۸۳ ، ۹۴ ، ۹۶ ) اور اس سرشاری کے عالم میں کسی ظاہری رسم یا ظاہری عبادت کی گنجائش نہیں ہے* ، وہ وحدت میں خلل ڈالتی ہے . اور جس کو اس عالم میں عبادت کے رسوم سوچنے کی فرصت مل گئی وہ صحیح معنوں میں سرشار نہیں ہے ، اس لئے وہ یا تو دکھاوے میں مبتلا ہوجاتا ہے یا عبادت کے فرق پر اور رسموں کی ظاہری شکلوں پر لڑتا جھگڑتا ہے جس کی وجہ سے خدا کی مخلوق میں اختلاف پیدا ہوتا ہے اور نفاق کے دروازے کھلتے ہیں :

« دیکھو سادھو ، ساری دنیا پاگل ہوگئی ہے . سچی بات کہو تو مارنے کو دوڑتے ہیں لیکن جھوٹ پر ساری دنیا کا ایمان ہے . ہندو رام کا نام لیتا ہے اور مسلمان رحمان کا اور دونوں آپس میں لڑے مرتے ہیں لیکن حقیقت سے کوئی واقف نہیں . مجھے دھرم اور اس کے قوانین کے ماننے والے بہت ملے جو ہر صبح اشنان کرتے ہیں اور آتما کو چھوڑ کر پتھر کی پوجا کرتے ہیں . اُن کا علم اور عرفان جھوٹا ہے .... میں نے پیر اور مرید بہت دیکھے ہیں جو کتاب اور قرآن پڑھتے رہے ہیں . وہ قبر دکھا کر لوگوں کو مرید بناتے ہیں . ظاہر ہے کہ انھوں نے خدا کو نہیں پہچانا ہے » ( نظم نمبر ۱۱۷ )

« اللہ دین کا اول اصول ہے اور اس نے زبردستی کی ہدایت نہیں فرمائی ہے †.. تمہارے پیر و مرشد کون ہیں اور کہاں سے آئے ہیں . روزے رکھنے ، نماز گزارنے ، اور کلمہ پڑھنے سے جنت نہیں ملتی . کاش

---

* دونوں ٹکڑے قرآن کی آیتوں سے لئے گئے ہیں .

† "Permit me not henceforward to know thee thus imperfectly through these messengers.... Free me henceforward from dependence upon oratories, images and pictures which purport to represent thee, upon the beauties of nature which reveal thee, and even upon words which speak of thee. It is for thee alone, for thyself, that I yearn. Therefore surrender thou thyself now completely."

(St. John of Cross by—A Peers, P-48)

Quoted by Bankey Bihari. , "Sufis, mystics and yogis of India"

इस जगह पर कबीर की आवाज रूमी और दूसरे महान सूफ़ी और संत कवियों की आवाज की तरह सिर्फ़ वहदानियत (अद्वैत) के भाव से परिपूर्ण है (पद ८१, ८२, ८३, ९४, ९६) और इस परिपूर्णता के वातावरण में किसी जाहिरी रस्म या जाहिरी पूजा-पाठ की गुंजाइश नहीं है।* वह एकत्व में विघ्न डालती है। और जिसको इस अवस्था में पूजा-पाठ की विधियाँ सोचने का समय मिल गया वह सही मानों में परिपूर्ण नहीं है। इसलिए वह या तो दिखावे में फँस जाता है, उपासना के अंतर पर और रस्मों के बाहरी रूपों पर लड़ता झगड़ता है जिसकी वजह से ईश्वर के बनाये हुए प्राणियों में मतभेद पैदा होता है और विरोध के दरवाजे खुलते हैं।

"देखो साधु, सारी दुनिया पागल हो गयी है। सच्ची बात कहो तो मारने को दौड़ते हैं, लेकिन झूठ पर सारी दुनिया का ईमान है हिंदू राम का नाम लेता है और मुसल्मान रहमान का और दोनों आपस में लड़े-मरते हैं लेकिन सत्य से कोई परिचित नहीं। मुझे धर्म और उसके नियमों को माननेवाले बहुत मिले जो हर सुबह स्नान करते हैं और आत्मा को छोड़कर पत्थर की पूजा करते हैं। उनका ज्ञान झूठा हैं।.... मैंने पीर और मुरीद बहुत देखे हैं जो किताब और क़ुरान पढ़ते रहते हैं। वे क़ब्र दिखाकर लोगों को मुरीद बनाते हैं। जाहिर है कि उन्होंने खुदा को नहीं पहचाना है।" (पद ११७)

"अल्लाह दीन का पहला उसूल है और उसने जबर्दस्ती की हिदायत नहीं दी है।† तुम्हारे पीर और मुर्शिद कौन हैं और कहाँ से आये हैं। रोजे रखने, नमाज गुजारने और कलमा पढ़ने से जन्नत नहीं मिलती। काश कोई यह बात जाने कि एक दिल में सत्तर काबे हैं। अपने महबूब को पहचानो,

---

*"Permit me not henceforward to know thee thus imperfectly through these messengers.... Free me henceforward from dependence upon oratories, images and pictures which purport to represent thee, upon the beauties of nature which reveal thee, and even upon words which speak of thee. It is for thee alone, for thyself, that I yearn. Therefore surrender thou thyself now completely."

(St. John of Cross—by A. Peers, P-48)

Quoted by Bankey Bihari, "Sufis, mystics and yogis of India"

† ये दोनों टुकड़े क़ुरान की आयतों से लिये गये हैं।

کوئی یہ بات جانے کہ ایک دل میں ستر کعبے ہیں۔ اپنے محبوب کو پہچانو، اور دل میں رحم پیدا کرو اور مال و متاع کو حقیر سمجھو۔ بہشت تو تب ملتی ہے جب سائیں کو اپنے پاس محسوس کریں»۔ (نظم نمبر ۱۱۸)

«اے سادھو یہ پانڈے بڑے مشاق قصائی ہیں۔۔۔۔ ان کے دل میں ذرا بھی رحم نہیں۔ اشنان کر کے اور تلک لگاکر بیٹھتے ہیں اور بڑی باقاعدگی سے دیوتا کی پوجا کرتے ہیں۔ یہ اپنی آتما کو ایک پل میں مار دیتے ہیں اور خون کی ندی بہا دیتے ہیں۔ یہ بہت مقدس ہیں اور اونچے خاندان کے ہیں۔۔۔۔ لوگوں کا پاپ کاٹنے کے لئے یہ کتھا سناتے ہیں اور کام اُن سے بہت نیچے کرواتے ہیں۔ میں نے دونوں کو ایک ساتھ ڈوبتے دیکھا ہے»۔ (نظم نمبر ۱۱۲)

مالا، لکڑ، ٹھاکر، پتھر، تیرتھ، سگرے پانی
راما کرشنا مرتے دیکھے، چاروں وید کہانی

---

کنکر پتھر جوڑ کے، مسجد لئی بنائے
وا چڑھ ملا بانگ دے، کا بہرو بھیو کھدائے

اور اس سب سے کبیر نے ایک ہی نتیجہ نکالا تھا:

پوتھی پڑھ پڑھ جگ موا، پنڈت بھیا نہ کوئے
ڈھائی اچھر پریم کے پڑھے سو پنڈت ہوئے

اس میں دلچسپ نکتہ یہ ہے کہ دیوناگری میں جب «پریم» لکھا جاتا ہے تو اس میں صرف ڈھائی حرف ہوتے ہیں۔

ظاہری مذہب سے بغاوت اور باطنی مذہب کی تبلیغ کا انقلابی پہلو یہ تھا کہ اس نے قرون وسطیٰ کے انسان کو خود داری، عزت نفس اور خود اعتمادی عطا کی اور انسانوں کو انسانوں سے محبت کرنا سکھایا* سنتوں اور صوفیوں کے پاس اتنی طاقت تو نہیں تھی کہ وہ اس ظلم اور بدکاری کے خلاف لڑ سکتے جن کا مرکز شاہی دربار اور امیروں کے محل تھے۔ اس لئے انہوں نے ان کی طرف سے انتہائی حقارت کے ساتھ منہ پھر لیا۔ اور صبرو قناعت کی تعلیم دی، قناعت کا مقصد ترک

* "Tasavvuf was one of the strongest forces making for active benevolence and service to mankind in the past. Its leading exponents (continued)

और दिल में रहम पैदा करो और माल-मताअ को तुच्छ समझो। बिहिश्त तो तब मिलती है जब साईं को अपने पास महसूस करें।" (पद ११८)

"ऐ साधु, ये पाँडे बड़े निपुण क़साई हैं।.... इनके दिल में ज़रा भी रहम नहीं। स्नान करके और तिलक लगाके बैठते हैं और बड़ी बाक़ायदगी से देवता की पूजा करते हैं। ये अपनी आत्मा को एक पल में मार देते हैं और ख़ून की नदी बहा देते हैं। ये बहुत पवित्र हैं और ऊँचे कुल के हैं।.... लोगों का पाप काटने के लिए ये कथा सुनाते हैं और काम उनसे बहुत नीच करवाते हैं। मैंने दोनों को एक साथ डूबते देखा है।" (पद ११२)

माला, लक्कड़, ठाकुर पत्थर, तीरथ, सगरे पानी
रामा, कृष्णा मरते देखे, चारों वेद कहानी
कंकर-पत्थर जोड़के मस्जिद लई बनाय
वा चढ़ मुल्ला बाँग दे, का बहिरो गयो खुदाय

और इस सब से कबीर ने एक ही नतीजा निकाला था—

पोथी पढ़-पढ़ जग मुवा, पंडित भया न कोय
ढाई अच्छर प्रेम के पढ़ै सो पंडित होय

इसमें दिलचस्प नुक्ता यह है कि देवनागरी में जब 'प्रेम' लिखा जाता है तो उसमें सिर्फ़ ढाई अक्षर होते हैं।

दिखावटी धर्म से विद्रोह और वास्तविक धर्म के प्रचार का क्रांतिकारी पहलू यह था कि उसने मध्ययुग के मनुष्य को आत्म-प्रतिष्ठा, आत्म-सम्मान और आत्म-विश्वास दिया और मनुष्य को मनुष्य से प्रेम करना सिखाया। संतों और सूफ़ियों के पास इतनी ताक़त तो नहीं थी कि वे उस अन्याय और अत्याचार के ख़िलाफ़ लड़ सकते जिनका केंद्र शाही दरबार और अमीरों के महल थे। इसलिए उन्होंने उनकी तरफ़ से बड़े तिरस्कार के साथ मुँह फेर लिया * और

* "Tasavvuf was one of the strongest forces making for active benevolence and service to mankind in the past. Its leading exponents e.g. Rumi, Hafiz, Attar and Jami were the master spirits of their times. The ethical system they preached is the highest we can concieve. They believed that virtue is its own reward, and condemned the calculating goodness of the selfish clergy whose piety and devotion were motivated by the desire of reward in the hereafter. More important
(continued)

دنیا نہیں تھا بلکہ بادشاہوں درباریوں اور امیروں سے بے نیاز ہو کر تجارت اور جسمانی محنت سے روزی کمانا تھا، جس کا نمونہ کبیر نے پیش کیا ہے، اس زمانے میں تجارت کو شاہی ملازمت کے مقابلے میں حقیر سمجھا جاتا تھا. اس لئے تجارت اور دست کاری کی آمدنی پر قناعت کرنا اور صبر و شکر کی زندگی گزارنا ہی سب سے بڑی قناعت تھی (شبلی نعمانی شعر العجم)

اور یہ قرون وسطیٰ سے جدید صنعتی اور تجارتی عہد کی طرف پہلا قدم تھا، اس لئے تصوف اور بھگتی نے جاگیرداری نظام کی فکری بنیادوں کو ہلا دیا.

کبیر کی تعلیمات نے عام ہندو اور مسلمانوں کو اپنا گرویدہ بنا لیا لیکن تنگ نظروں کی آنکھوں میں کانٹے کی طرح کھٹکتے رہے، اس لئے انہوں نے کبیر کے خلاف ہنگامہ برپا کر دیا. اور بادشاہ وقت سکندر لودی تک شکایت پہونچی یہ تو پتہ نہیں چلتا کہ سکندر لودی نے کبیر کو سزا دی یا معاف کر دیا لیکن یہ ضرور ہوا کہ کبیر نے کچھ عرصے کے لئے بنارس چھوڑ دیا، اس کا نتیجہ یہ ہوا کہ ان کی تعلیمات دور دور تک پھیل گئیں.

ڈاکٹر تارا چند کے الفاظ میں کبیر « پہلا شخص ہے جس نے ایک مرکزی مذہب، ایک بیچ کی راہ کا بیباکانہ آگے آ کر اعلان کیا، اس کا نعرہ پورے ہندوستان میں گونج اٹھا اور سیکڑوں مقامات سے اس کی آواز بازگشت سنی گئی .... کبیر کے پیرو ان مذہب کی تعداد اتنی اہمیت نہیں رکھتی جتنا کہ کبیر کا وہ اثر جو پنجاب، گجرات، اور

---

e.g. Rumi, Hafiz, Attar and Jami were the masters pirits of their times. The ethical system they preached is the highest we can conceive. They believed that virtue is its own reward, and condemned the calculating goodness of the selfish clergy whose piety and devotion were motivated by the desire of reward in the hereafter. More important still, Tasavvuf gave self respect to mankind. During the middle ages when man had been reduced to the position of an abject slave by despotism, it was mysticism alone that glorified him as divine in origin and gave him hope and confidence. The greatest service of Tasavvuf was that it was the only tolerant system in a world from which toleracne had been ruthlessly outlawed".

("A History of Urdu Literature" by Mohammad Sadiq. Oxford University Press, Page 9)

संतोष और धीरज का उपदेश दिया। संतोष का अर्थ वैराग्य नहीं था बल्कि बादशाहों, दरबारियों और अमीरों से विमुख होकर व्यापार और शारीरिक श्रम से रोज़ी कमाना था जिसका आदर्श कबीर ने पेश किया है। उस युग में व्यापार को राज-सेवा के मुक़ाबले में तुच्छ समझा जाता था। इसलिए व्यापार और शिल्प की आमदनी पर संतोष करना और ईश्वर का उपकार मानते हुए जीवन व्यतीत करना ही सबसे बड़ा संतोष था। (शिबली नौमानी, शेर-उल-अजम)

और यह मध्य-युग से औद्योगिक और व्यापारिक युग की तरफ़ पहला क़दम था। इसलिए तसव्वुफ़ और भक्ति ने सामंती व्यवस्था के वैचारिक आधार को हिला दिया।

कबीर की शिक्षाओं ने आम हिंदुओं और मुसल्मानों को मुग्ध कर लिया लेकिन संकीर्ण दृष्टिवाले लोगों की आँखों में वे काँटे की तरह खटकते रहे। इसलिए उन्होंने कबीर के ख़िलाफ़ हंगामा खड़ा कर दिया और उस समय के बादशाह सिकंदर लोदी तक उनकी शिकायत पहुँची। यह तो पता नहीं चलता कि सिकंदर लोदी ने कबीर को सज़ा दी या माफ़ कर दिया लेकिन यह ज़रूर हुआ कि कबीर ने कुछ अरसे के लिए बनारस छोड़ दिया। इसका नतीजा यह हुआ कि उनकी शिक्षाएँ दूर-दूर तक फैल गयीं।

डाक्टर ताराचंद के शब्दों में "कबीर पहला व्यक्ति है जिसने एक केंद्रीय धर्म, एक मध्य मार्ग का निस्संकोच आगे आकर एलान किया। उसका नारा पूरे हिंदुस्तान में गूँज उठा और सैकड़ों जगहों से उसकी प्रतिध्वनि सुनी गयी।.... कबीर के धर्मानुयायियों की संख्या उतना महत्व नहीं रखती जितना कि कबीर का वह असर जो पंजाब, गुजरात और बंगाल तक फैल गया और मुग़ल-काल में बढ़ता गया।" (भारतीय संस्कृति पर इस्लामी प्रभाव, पृष्ठ २७०)

---

still, Tasavvuf gave self respect to mankind. During the middle ages when man had been reduced to the position of an abject slave by despotism, it was mysticism alone that glorified him as divine in origin and gave him hope and confidence. The greatest service of Tasavvuf was that it was the only tolerant system in a world from which tolerance had been ruthlessly outlawed."

("A History of Urdu Literature" by Monammad Sadiq. Oxford University Press, Page 9)

بنگال تک پھیل گیا اور دور مغلیہ میں بڑھتا گیا» (تمدن ہند پر اسلامی اثرات» صفحہ ۲۷۰)

دوسرے صوفیوں اور سنتوں کی تعلیمات کے ساتھ مل کر کبیر کی تعلیمات اور تصورات شمالی ہندستان کی تقریباً تمام زبانوں کے ادب میں سرایت کر گئے ، اُن کے براہ راست اثرات کا سراغ گرو نانک کی تعلیمات میں بھی ملتا ہے اور آج کے عہد میں ٹیگور کے تصورات میں بھی. کسی شاعر کو اس سے بڑا خراج تحسین اور کیا مل سکتا ہے.

ہمیں آج بھی کبیر کی رہنمائی کی ضرورت ہے. اس روشنی کی ضرورت ہے جو اس سنت صوفی کے دل سے پیدا ہوئی تھی. آج دنیا آزاد ہو رہی ہے سائنس کی بے پناہ ترقی نے انسان کا اقتدار بڑھا دیا ہے ، صنعتوں نے اس کے دست و بازو کی طاقت میں اضافہ کر دیا ہے. انسان ستاروں پر کمندیں پھینک رہا ہے ، پھر بھی حقیر ہے ، مصیبت زدہ ہے ، درد مند ہے ، وہ رنگوں میں بٹا ہوا ہے ، قوموں میں تقسیم ہے ، اس کے درمیان مذاہب کی دیواریں کھڑی ہوئی ہیں. فرقہ وارانہ نفرتیں ہیں ، طبقاتی کشمکش کی تلواریں کھنچی ہوئی ہیں بادشاہوں اور حکمرانوں کی جگہ بیوروکریسی لے رہی ہے ، دلوں کے اندر اندھیرے ہیں. چھوٹی چھوٹی خودغرضیاں اور رعونتیں ہیں جو انسان کو انسان کا دشمن بنا رہی ہے. جب وہ حکومت ، شہنشاہیت اور اقتدار سے آزاد ہوتا ہے تو خود اپنی بدی کا غلام بن جاتا ہے. اس لئے اس کو ایک نئے یقین ، نئے ایمان اور نئی محبت کی ضرورت ہے جو اتنی ہی پرانی ہے جتنی کبیر کی آواز اور اس کی صدائے باز گشت اس عہد کی نئی آواز بن کر سنائی دیتی ہے :

غلامی میں نہ کام آتی ہیں شمشیریں نہ تدبیریں
جو ہو ذوق یقیں پیدا تو کٹ جاتی ہیں زنجیریں
کوئی اندازہ کرسکتا ہے اس کے زور بازو کا
نگاہ مرد مومن سے بدل جاتی ہیں تقدیریں
ولایت ، پادشاہی ، علم اشیا کی جہانگیری
یہ سب کیا ہیں ، فقط اک نکتۂ ایماں کی تفسیریں

दूसरे सूफ़ियों और सन्तों की शिक्षाओं के साथ मिलकर कबीर की शिक्षाएँ और विचार उत्तरी भारत की लगभग सभी भाषाओं के साहित्य का अंग बन गये। उनके प्रत्यक्ष प्रभाव का संकेत गुरू नानक की शिक्षाओं में भी मिलता है और आधुनिक युग में टैगोर के विचारों में भी। किसी कवि को इससे बड़ी श्रद्धांजलि क्या मिल सकती है।

हमें आज भी कबीर के नेतृत्व की जरूरत है, उस रोशनी की जरूरत है जो इस संत सूफ़ी के दिल से पैदा हुई थी। आज दुनिया आजाद हो रही है। विज्ञान की असाधारण प्रगति ने मनुष्य का प्रभुत्व बढ़ा दिया है। उद्योगों ने उसके बाहुबल में वृद्धि कर दी है। मनुष्य सितारों पर कमंदें फेंक रहा है। फिर भी वह तुच्छ है, संकटग्रस्त है, दुःखी है। वह रंगों में बँटा हुआ है, जातियों में विभाजित है। उसके बीच धर्मों की दीवारें खड़ी हुई हैं। साम्प्रदायिक द्वेष हैं, वर्ग-संघर्ष की तलवारें खिंची हुई हैं। बादशाहों और शासकों का स्थान नौकरशाही ले रही है। दिलों के अंदर अँधेरे हैं। छोटे-छोटे स्वार्थ और दंभ हैं जो मनुष्य को मनुष्य का शत्रु बना रहे हैं। जब वह शासन, शहंशाहियत और प्रभुत्व से मुक्त होता है तो खुद अपनी बदी का गुलाम बन जाता है। इसलिए उसको एक नये विश्वास, नयी आस्था और नये प्रेम की आवश्यकता है जो उतना ही पुराना है जितनी कबीर की आवाज और उसकी प्रतिध्वनि इस युग की नयी आवाज बनकर सुनायी देती है—

गुलामी में न काम आती हैं शमशीरें न तदबीरें
जो हो जौक़े-यक़ीं पैदा तो कट जाती हैं जंजीरें
कोई अंदाजा कर सकता है इसके जोरे-बाजू का
निगाहे-मर्दे-मोमिन से बदल जाती हैं तक़दीरें
विलायत, पादशाही, इल्मे-अशया की जहाँगीरी
ये सब क्या हैं फ़क़त इक नुक्तए ईमाँ की तफ़सीरें
बराहीमी नजर पैदा मगर मुश्किल से होती है
हवस छुप-छुपके सीने में बना लेती है तस्वीरें
तमीजे-बंदः-ओ आक़ा फ़सादे-आदमीयत है
हजर ऐ चीरादस्ताँ, सख़्त हैं फ़ितरत की ताजीरें
हक़ीक़त एक है हर शै की ख़ाकी हो कि नूरी हो

براہیمی نظر پیـــدا مگر مشکل سے ہوتی ہے
ہوس چھپ چھپ کے سینے میں بنا لیتی ہے تصویریں
تمـــیز بنـــدۂ و آقـــا فساد آدمیت ہے
حذر اے چیرہ دستاں سخت ہیں فطرت کی تعزیریں
حقیقت ایک ہے ہر شے کی خاکی ہو کہ نوری ہو
لہو خورشید کا ٹپکے اگر ذرے کا دل چیریں
یقیں محکم، عمل پیہم، محبت فاتح عالم
جہادِ زندگانی میں ہیں، یہ مردوں کی شمشیریں
اقبال

یہ کبیر کی رومی کی، غرض تمام سنتوں اور صوفیوں کی تعلیمات کی نئی تفسیر ہے جو ایک نئی انسانیت کی بشارت لئے ہوئے ہے.

سردار جعفری

بمبئی
اگست ۱۹۶۵ ء

